

# मान पद्य-संग्रह

अथवा

## व्यावहारिक आत्म-ज्ञान

( भूतपूर्व जोधपुर नरेश परमपद प्राप्त राजर्षि महाराजा श्री श्री मानसिंहजी महोदय रचित व्यावहारिक आत्म-ज्ञान के पद्यों का संग्रह )

### प्रथम भाग


—: संग्रहकर्त्ता :—

स्व. रामगोपाल मोहता

बीकानेर





—: प्रकाशक :—

शिवरतन मोहता

इन्दौर

[तृतीय आवृति]

सम्वत् २०२५

[मूल्य १।।



# मान पद्य-संग्रह

अथवा

## व्यावहारिक आत्म-ज्ञान

( भूतपूर्व जोधपुर नरेश परमपद प्राप्त राजर्षि महाराजा
श्री श्री मानसिंहजी महोदय रचित व्यावहारिक
आत्मज्ञान के पद्यों का संग्रह )

### प्रथम भाग

—: संग्रहकर्ता :—

स्व. श्री रामगोपालजी मोहता

बीकानेर

प्रकाशक
शिवरतन मोहता

तीसरी बार ) सम्वत् २०२५ ( मूल्य १।।)

# हमारे यहां निम्नलिखित पुस्तकें मिलती हैं

## श्री रामगोपाल मोहता कृत

| | | |
|---|---|---|
| गीता का व्यवहार दर्शन | पृष्ठ ५५० | मूल्य ४) |
| गीता विज्ञान | पृष्ठ ८४ | ,, ७५ पैसे |
| भगवान गौतम बुद्ध और महायोगेश्वर भगवान श्रीकृष्ण | पृष्ठ ९७ | ,, ४४ पैसे |
| ईशावास्य उपनिषद् (व्यवहारिक भाष्य) | पृष्ठ ४६ | ,, २५ पैसे |
| समय की मांग (अथवा कृष्ण की क्रांति) | पृष्ठ २७२ | ,, २) |
| प्रेम भजनावली | पृष्ठ २५ | ,, १२ पैसे |
| एक आदर्श समत्वयोगी-श्री सत्यदेव विद्यालंकार द्वारा सम्पादित | पृष्ठ ४०७ | ,, १०) |

## श्री रामगोपाल मोहता द्वारा संपादित

| | | | |
|---|---|---|---|
| मान पद्य संग्रह | प्रथम भाग | पृष्ठ १७६ | ,, १॥) |
| मान पद्य संग्रह | दूसरा भाग | पृष्ठ ३०४ | ,, २॥) |
| मान पद्य संग्रह | तीसरा भाग | पृष्ठ १२० | ,, १) |

प्राप्ति स्थान—
शिवरतन मोहता
मोहता भवन,
बीकानेर



स्व. श्री गोवर्धनदासजी मोहता
(स्व. मनस्वी श्री रामगोपालजी मोहता के पिताश्री)

परन्तु अत्यन्त ही खेद का विषय है कि महाराजा मानसिहजी की उक्त अत्यन्त लोकोपकारी एव कल्याणकर रचनाओ का अनुपम-अमूल्य भण्डार "मान-सागर" ग्रन्थ अप्राप्य है। अनेक सामयिक पत्रो मे और जोधपुर गवर्नमेंट गजट में विज्ञापन निकाले गये और भी बहुत तलाश की गई, परन्तु "मान-सागर" ग्रन्थ का कही पता नही लगा।

साधु मोहनरामजी के याद किये हुए पद्यो में से, जो उनने गाये, उन्हे गाते समय व्यावहारिक-वेदान्त के प्रेमी, बीकानेर निवासी प० आत्मारामजी हर्ष बड़े ही परिश्रम और फुर्ती के साथ लिखते गये। व्यावहारिक-वेदान्त का हिन्दी भाषा मे कविता-मय साहित्य का एक प्रकार से अभाव सा है, और वर्तमान समय मे इसकी अत्यन्त ही आवश्यकता है क्योकि गद्य साहित्य की अपेक्षा पद्य-साहित्य का प्रभाव जनता के चित्त पर अधिक पड़ता है और उसमे भी जब सगीत मे कविता गाई जाती है तो प्रभाव बहुत बढ़ जाता है। इसलिए इन पद्यो का जैसा सग्रह हो सका वैसा ही शीघ्र प्रकाशित करना आवश्यक समझ कर ऐसा किया गया है। इसमे जो *अशुद्धिया एव त्रुटिया रही है उनके लिये पाठक पाठिकाओ से क्षमा प्रार्थना है।*

इस सग्रह का एक मात्र आधार साधु मोहनरामजी की स्मृति ही है, अतः उनकी अद्भुत स्मरण शक्ति की प्रशसा किये बिना नही रहा जाता। उनको अनेक धन्यवाद है कि उनने ये पद्य गा गा कर लिखवाने का अवसर दिया। इसी तरह पण्डित आत्मारामजी हर्ष को भी अनेक धन्यवाद है कि जिन्होने अत्यन्त ही परिश्रम एव अनेक प्रकार की असुविधाओ को सहन करके गाने के साथ साथ लिखने और फिर दुबारा शुद्ध करके लिखने का परिश्रम किया।

कराची, सवत १९९५

विनीत,--

**रामगोपाल मोहता**

# द्वितीय संस्करण की भूमिका

"मान पद्य सग्रह" के प्रथम भाग के पहले सस्करण की दो हजार प्रतिया सवत् १९९५ में छपी थी। दूसरे भाग की एक हजार प्रतिया सवत् १९९७ में और फिर तीसरे भाग की एक हजार प्रतिया सवत् २००७ मे छपी थी। दूसरे भाग का प्रथम सस्करण सवत् २००९ मे समाप्त होने पर उसका दूसरा सस्करण छपाया गया।

अब प्रथम भाग का पहला संस्करण भी समाप्त हो चुका इसलिये इसका यह दूसरा संस्करण छपवा कर प्रकाशित किया जाता है। इसमें कई पद्य जो विशेष उपयोग में नहीं आते वे छोड़ दिये गये हैं ताकि पुस्तक की कीमत अधिक न हो जावे। थोड़े से नये पद्य विशेष उपयोगी समझ कर बढ़ाये भी गये हैं।

रामगोपाल मोहता

बीकानेर
संवत् २०११

## तृतीय संस्करण की भूमिका

जनता-जनार्दन ने इस संग्रह के भजनों एवं गीतों को बहुत अधिक पसंद किया एवं विशेष कर राजस्थान की धर्मप्राण जनता ने अत्यधिक सम्मान प्रदान किया। उन्हीं की मांग को ध्यान में रखते हुवे प्रथम भाग का यह तृतीय संस्करण प्रकाशित किया गया हैं।

इन्दौर सं० २०२५

विनीत
शिवरतन मोहता



# ~ भूमिका ~

मारवाड़ जोधपुर के भूतपूर्व महाराजा राजर्षि श्री श्री मानसिंहजी महोदय बड़े ही विद्वान्, गुणी, कवि और राजनीतिज्ञ होने के साथ साथ पूर्ण आत्म–ज्ञानी हुए। इनके राज्यशासन का काल विक्रम सम्वत् १८६० से १६०० तक बताया जाता है। इनके रचे हुए कई ग्रन्थ पाये जाते हैं और इनके बनाये हुए भजनों का भी राजपूताने में बहुत प्रचार है, परन्तु अधिकतर भक्ति और वैराग्य के भजन ही लोग गाते हैं। यद्यपि महाराजा मानसिंहजी ने आत्म-ज्ञान के और विशेष करके व्यावहारिक-वेदान्त विषयक बहुत से पद्यों की रचना की थी, परन्तु उनका आम तौर से प्रचार नहीं है।

अनुमान तीन वर्ष हुए जोधपुर निवासी कबीर-पन्थी सूरदास साधु मोहनराम जी से बीकानेर राज्यान्तर्गत श्री कोलायतजी तीर्थ पर भेंट हुई। उन्होंने महाराजा मानसिंहजी रचित आत्म-ज्ञान और व्यावहारिक वेदान्त के बहुत से पद्य गाये, जिन्हें सुनकर अपूर्व आनन्द आया। यद्यपि वेदान्त-सिद्धान्त के भजन-वाणी अनेक महात्माओं के रचे हुए बहुत से सुनने में आये थे और बहुत से कंटस्थ भी किये थे, परन्तु साधु मोहनरामजी द्वारा गाये हुए महाराजा मानसिंहजी रचित व्यावहारिक वेदान्त के भावपूर्ण, सरस, निःशंक और ओजस्विनी भाषा के हृदय-ग्राही भजनों और कविताओं का जो प्रभाव चित्त पर पड़ा वह अकथनीय है। साधु मोहनरामजी से पूछने पर विदित हुआ कि उन्होंने महाराजा मानसिंहजी के पद्य एक "मान-सागर" नाम की हस्तलिखित पुस्तक से सुनकर याद किये थे। वह "मान-सागर" पुस्तक, एक पंजाबी साधु के पास थी जिनका नाम भास्करानन्द जी था, जो संवत् १६८५ में उन्हें मिले थे। उनसे वह पुस्तक मांग कर अनुमान तीन महीने तक मोहनरामजी ने अपने पास रखी और उसमें से कई चुने हुए पद्य याद किये, जिनकी संख्या अनुमान दो अढ़ाई हजार के बीच में हैं। फिर स्वामी भास्करानन्दजी ने अपनी पुस्तक पीछी ले ली और चले गये, अब उनका कोई पता नहीं है।

साधु मोहनरामजी द्वारा गाये हुए पद्यों से प्रतीत होता है कि महाराजा मानसिंह जी अपनी प्रथम अवस्था में प्रायः दूसरे साधारण राजाओं जैसे ही राजा थे, परन्तु सद्‌गुरु देवनाथ जी महाराज के उपदेशों से उनको आत्म-ज्ञान हुवा। फिर वे पूर्ण आत्मानुभवी हो गये और आत्मानुभव-युक्त ही राज्य करते रहे और व्यावहारिक-वेदान्त के तो मानो वे मूर्तिमान् स्वरूप ही थे।

परन्तु अत्यन्त ही खेद का विषय है कि महाराजा मानसिंहजी की उक्त अत्यन्त लोकोपकारी एवं कल्याणकर रचनाओं का अनुपम-अमूल्य भण्डार "मान-सागर" ग्रन्थ अप्राप्य है। अनेक सामयिक पत्रों में और जोधपुर गवर्नमेंट गजट में विज्ञापन निकाले गये और भी बहुत तलाश की गई, परन्तु "मान-सागर" ग्रन्थ का कहीं पता नहीं लगा।

साधु मोहनरामजी के याद किये हुए पद्यों में से, जो उनने गाये, उन्हें गाते समय व्यावहारिक-वेदान्त के प्रेमी, बीकानेर निवासी प० आत्मारामजी हर्ष बड़े ही परिश्रम और फुर्ती के साथ लिखते गये। व्यावहारिक-वेदान्त का हिन्दी भाषा में कविता-मय साहित्य का एक प्रकार से अभाव सा है, और वर्तमान समय में इसकी अत्यन्त ही आवश्यकता है, क्योंकि गद्य साहित्य की अपेक्षा पद्य-साहित्य का प्रभाव जनता के चित्त पर अधिक पड़ता है और उसमें भी जब संगीत में कविता गाई जाती है तो प्रभाव बहुत बढ़ जाता है। इसलिए इन पद्यों का जैसा संग्रह हो सका वैसा ही शीघ्र प्रकाशित करना आवश्यक समझ कर ऐसा किया गया है। इसमें जो अशुद्धियां एवं त्रुटियां रही हैं उनके लिये पाठक पाठिकाओं से क्षमा प्रार्थना है।

इस संग्रह का एक मात्र आधार साधु मोहनरामजी की स्मृति ही है, अतः उनकी अद्भुत स्मरण शक्ति की प्रशंसा किये बिना नहीं रहा जाता। उनको अनेक धन्यवाद है कि उनने ये पद्य गा गा कर लिखवाने का अवसर दिया। इसी तरह पण्डित आत्मारामजी हर्ष को भी अनेक धन्यवाद है कि जिन्होंने अत्यन्त ही परिश्रम एवं अनेक प्रकार की असुविधाओं को सहन करके गाने के साथ साथ लिखने और फिर दुबारा शुद्ध करके लिखने का परिश्रम किया।

करांची, संवत् १९९५

विनीत —
**रामगोपाल मोहता**

# द्वितीय संस्करण की भूमिका

"मान पद्य संग्रह" के प्रथम भाग के पहले संस्करण की दो हजार प्रतियां संवत् १९९५ में छपी थी। दूसरे भाग की एक हजार प्रतियां संवत् १९९७ में और फिर तीसरे भाग की एक हजार प्रतियां संवत् २००७ में छपी थीं। दूसरे भाग का प्रथम संस्करण संवत् २००९ में समाप्त होने पर उसका दूसरा संस्करण छपाया गया।

अब प्रथम भाग का पहला संस्करण भी समाप्त हो चुका इसलिये इसका यह दूसरा संस्करण छपवा कर प्रकाशित किया जाता है। इसमें कई पद्य जो विशेष उपयोग में नहीं आते वे छोड़ दिये गये हैं ताकि पुस्तक की कीमत अधिक न हो जावे। थोड़े से नये पद्य विशेष उपयोगी समझ कर बढ़ाये भी गये हैं।

रामगोपाल मोहता

बीकानेर
संवत् २०११

## तृतीय संस्करण की भूमिका

जनता-जनार्दन ने इस संग्रह के भजनों एवं गीतों को बहुत अधिक पसंद किया एवं विशेष कर राजस्थान की धर्मप्राण जनता ने अत्यधिक सम्मान प्रदान किया। उन्हीं की मांग को ध्यान में रखते हुवे प्रथम भाग का यह तृतीय संस्करण प्रकाशित किया गया हैं।

इन्दौर सं० २०२५

विनीत
शिवरतन मोहता



# पद्य-सूची



स्व. मनस्वी श्री रामगोपालजी मोहता

योग कोई पुजा न्यारी न्यारी तानो । आपनो निज बीज आदि ताहि को भुलानो ।। ३।। 'ओह' 'आह' मेट दूजा 'म' ही को निहारो । ओह सोह सभी गये कौन मुझसे न्यारो ।। ४ ।। वेद गावे सभी ध्यावे महत्व रह्यो न्यारो । अपनो जब आप पावे होय उर उजारो ।। ५ ।। राव रंक नहीं कोई नहीं है दूजा नहीं होय । मान जाग सती सोय आनो नही जानो ।। ६ ।।

## ।। कवित्त ।।

ॐॐरटत रटत चारो वेद थाक गये, पर ओंकार कहा याको कोई नहीं जोयो है । वेदहू न थाके ये तो थाक गये वाचण हार, वाच्या ही वाच्यों पर मति न उठायो है । ॐहू को दोष नाहि दोष वाचणहार हूँ मे, वाच्यो जैसे पिंजरे में तोते ने रो पढ़ायो है । कहे राव मानसिंह धिक्कार ऐसे वाचन में, वाच वाच मूढ़ ऐसे जन्म क्यों गमायो है ।

## ।। कवित्त ।।

केते तो ॐ हू को मन्त्र मन्त्र कहके जगत् , केते ॐ हू की एक धर्म झाड गाडी है । है वो ओम् क्या याको कोऊ नहीं जाने देखो, आई है अविद्या की जो उर बीच टाटी है । है सो चारो वेद कहे ॐ एक मूल सभी, पर कहनो महज धारनो तो कड़ी बहुत घाटी है । कहे राव मानसिंह देवनाथ मिले मोहि, ऐसी तो भरमना की भीत दूर फाटी है ।

## ।। कवित्त ।।

देखो यह भूल जाको मेटे नाहि कोई ऐसी, एक ओ३म् नाम जाकी करत खेंचतानी है । केते तो कहत ॐ अक्षर ही मात्र एक, केतेक कहे ॐ वेदहू की वानी है । केतेक कहे ॐ पूर्ण ब्रह्म रूपयो एक ही ॐ पर केती मन तानी है । अन्ध है विश्वास केतो भासहू न सूझे जाको बोलत चराचर एक ॐ की निशानी है । जेते घट तेते सब रटत ओंकार ध्वनि , बडे बडे पण्डित की मति अलसानी है । कहे राव मानसिंह यह वहम हमेशा ही , सो मे नहीं आना और नहीं अब जानी है । नित्य हू नित्य हू नाही अनित्य में सोक अनित्य कहे याकी अकल भाग खानी है ।

## ।। दोहा ।।

गणपति गणपति सब कहे, पर गणपति लखे न कोय ।
जो कोई गणपति लखे , तो सहजे गणपति होय ।।
विश्व गणाधिपति सदा, और विश्व आपने माय ।
तू कुछ भिन्न विश्व ते नही, मेटो भूल सदाय ।।

॥ गान ॥

राग बरवा । ताल कैरवा ॥

मन या विधि पूजा कीजे । ऐसो देव अखंडन कहिये,
ताही न दूर भजीजे ॥ टेर ॥

ओंकार को रूप गजानन ऋद्धिसिद्ध वहां रही जे । अनघढ़ देव आतम एक कहिये ता दरशन सुख लीजे ॥ १ ॥ यह जग सबही की भरम को मारग अन्धे अन्धन पतीजे । भरम कूप विच गिरत सकल यह आतम नहीं ओल खीजे ॥ २ ॥ श्रुति स्मृति सब ही कह नित याको झूठ न कहीजे । छान्द योग उपनिषद् देखो कर विश्वास पढ़ लीजे ॥ ३ ॥ देवनाथ गुरु समरथ कहिये समरथ होय समझी जे । मानसिंह अब पाय अभय पद भरम अलग कर दीजे ॥ ४ ॥

॥ सवैया ॥

ध्यावत ध्यावत पावत पावत , पाय लियो जब पन्थ मिटयो है ।
आवत आवत आय गयो जब, दूजो कय्हो जाको तत्त्व घट्यो है ।
देव अखण्ड मिले हमको , जो न्यारो कय्हो जाते जीव फट्यो है ।
जीव गयो पुनि ब्रह्म भयो, नृप मान जो आपनो रङ्ग चढ्यो है ॥

॥ सवैया ॥

कहते सवी गिरजा सुत है, याको कोई अर्थ करो अब भाई ।
ब्रह्म ते जीव कह्यो इण बुद्धि, जीव भयो तब सुत है सदाई ।
जीवते ब्रह्म भयो जद पाछो, सुत पितु भयो ऐसो आनन्द आई ।
मात हती जाको आन भयो पति, मान कहे कछु धोखा नाई ।

॥ गान ॥

राग आसावरी । ताल दीपचंदी ॥

साधो भाई मैं ऐसा देव विचारा । गणपति नाथ गुणों का आगर,
सोही निज प्राण हमारा ॥ टेर ॥

आदि अन्त मध्य तीन काल में, रेवे एक रस धारा । जन्म ने मरण होय नहीं जिनको सोई निज नैन निहारा ॥ १ ॥ मूल चक्र नहीं मैं तो छेया, ना कोई श्वासा ने मारया। रेचक पूरक कुम्भक नहीं कीना, मिल गया प्राण आधारा ॥ २ ॥ शब्द न रट्या विवेक किया जब, सोहं शब्द उचारा । खोजत खोजत खुदही मिलगया-गम गया खोजन हारा ॥ ३ ॥ मैं हूं गणपति गणारो राजा, मैं ही पुजावण हारा । मानसिंह नहीं देव पुजारी, कहत पाखण्डी न्यारा न्यारा ॥ ४ ॥

॥ सवैया ॥

बाहर गणेश मनावत है पर अन्तर ते ताको नहिं जाने ।
मूढ़ की मूढ़ी पड़ी यह कैसे, दौड़ के दौड़ यह बाहर ताने ।
गणेश गणादि भन सभी विन, ताको दर्शन कोउ नहीं पावे ।
मंदिर मंदिर भटकत भटकत, उमर सगरी मानि गमावे ।
गुरुदेवहि साथ कृपा करके कही, होय सचेत तो सहजे पावे ।
पर मान का मान बढ़े जबही, जो महान गणेश को दर्शन पावे ॥

॥ सवैया ॥

करत विनय सबही सरस्वती को, पर सरस्वती अर्थ को व्यर्थ गमावे ।
सरस्वती अर्थ आय जो उर में, तो सबही काज सिद्ध होय जावे ।
सरस्वती अर्थ विचार करो, कुछ, विचार बिना नही सार लखावे ।
सार को सार निकार लेवो तब, सरस्वती अर्थ मिले उर पावे ।
नृप मान कहे यह विचार बिना, सगरो जग योंही बहया नित जावे ।
एक विचार करे उर में सो विचार सभी शब्दन को पावे ।

॥ सवैया ॥

नाम जिन्हों को सरस कहे, सब में जो सरस उन्हें तुम टारो ।
सरस स्वत ही सबमें वो व्यापक, है सत कौन जिन्हे जो विचारो ॥
सत् और मिथ्या का ज्ञान लगे जब अर्थ लगे सरस्वती को सारो ।
भेद बिना सगरो जग यह, बेद बक बके नही अर्थ सभारो ।
गुरुदेव ही नाथ कृपा करके, जो व्यर्थ गयो ताको सार निकारो ।
अब हम ज्ञान को जान लियो, सरस्वती भी है निज रूप हमारो ।
भटके अटके झटके कई दिन, पोल ही पोल्हू [illegible] निज यारो ।
नृपमान कहें जो समझ लगी, जब, सार को सार हतो ते निकारो ॥

॥ गान ॥

राग बिहाग । ताल कँरवा ॥

साधो मोय यह माता नही भावे रे । याते भली तो होत डाकिनी अपने सुत को बचावे रे ॥ टेर ॥
माता बनी जगत सगरे की पुत्र पकड़ डकरावे रे । जामें ही दीन होव जमा को खावे जबरा सुर डर जावें रे ॥ १ ॥ मनुष्य बचाय पशुवन को याबन जुल्म करे माता भारी रे । दधि घृत को आनो मूल गमावे ऐसी क्या महतारी रे ॥ २ ॥ आप चढ़ोरे

स्वाद नहीं छोड़े यह स्वादी ने स्वांग रचाया रे। माता विचारी को नाम धरत हैं लम्पट रोल मचाया रे ।।३ ।। सर्प बिच्छू कई जीव जहरीले जिनको माता क्यों नहीं खावे रे। माता चढ़ाय के लेवे प्रसादी मरतां ने कदवा वचावे रे ।। ४ ।। मात चोमुण्डी मेरी ब्रह्म रूपिणी ब्रह्म स्वरूप कहावे रे। मानसिंह मन मतिया पोल में बैठा ढोल बजावे रे।।

# शिव महिमा

।। गान ।।

राग भैरव । ताल दादरा ।।

जय महेश जय महेश सेवक हितकारी ।। टेर।।

शंभुनाथ पकड़ो हाथ सुनो हो त्रिपुरारी। अन्तर्यामी हो नमामि शरण हम तुम्हारी ।। १ ।। पाँचों तत्त्व तीन गुण अन्तःकरण च्यारी। च्यारों ही में एक रहत मूरती तुम्हारी ।। २।। तीनों लोक हाहाकार बजत शंख भारी। आप बजावे बाजे आप गम न लखत थाँरी ।। ३ ।। कहे मान पड़ी जान भगी भरम सारी। मो में शंभु मैं शंभु में अवर नहीं न्यारी ।। ४ ।।

।। सवैया ।।

भंग धतूरां आक पिवे और लांबी चिलम पलीता उटावे।
बम् बम् बम् मुख वम्व कहे इन वम्व में ही जग को बहकावे ।।
जगत ठगाई बने ठग यह और शंकर को ही नाम लजावे।
नृप मान कहे धिक है अस लम्पट संकर कहे कुसंग दिखावे ।।

।। सवैया ।।

लोटा मोटा भंग का भर के घोटा आधी रैन खड़कावें।
विभूति रमाय के भूत जिसा बन अलख अगड़-बम बाज सुनावे।
आप तो डूबे सो डूबे भला पर जगत सबी को लार डुबावे।
महा प्रसाद कर कर शंकर को अपने जैसा सब को बनावे।
नृप मान कहे धिक है अस लंपट सँन्यासी को पद नीचो दिखावे।
संन्यासी को पद विषय नास्ति यह तो दूनी विषय बिच आग लगावे ।।

।। कवित्त ।।

पंडित विद्वान भये मूरख सो स्वान भये, पंडित भये क्या होय बुद्धि को गमाई है।
शंकर गल व्याल खाल भूतन को रहत जाल, देखो इन लंपट सब जगत को बहकाई

है। पियत भङ्ग लगत रङ्ग देखो कुढंग ढंग, आप में कुभग ते शंकर में दरशाई है। आप जो विषय के कीड़े शंकर को कहत यह, लाजत ऐसे लपट को लाजहू न आई है। चके नहीं चोर देखो देवन के देवहू ने, बिलकुल थी सीधी चाल उलटी ते चलाई है। कहे राव मानसिंह मैं तो नहीं मानूं ऐसी, यह तो पोल झोल सब लपट हू बनाई है।

॥ दोहा ॥

ब्याल खाल विभूति की, हैं यह बातें झूठ।
मान कहे यह झूठ नहीं, हैं यह सत्य अखूट॥
तुम कहते ऐसे नहीं, हैं यह बातें और।
असल बात को छोड़ दी, हैं सगरे मन के चोर॥

॥ गान ॥

राग भैरव। ताल ध्रुपद॥
रूप है अनूप नाथ शंकर सुखदाई॥ टेर॥

ब्रह्म रूप शुद्ध स्वरूप निश दिन ब्रह्मचारी। सकल जगत आप माय सकल से किनारी॥ १॥ स्थूल देह त्वक् ओढ़ी भूमि सेज सारी। ॐ ॐ उटन ध्वनि लगत सबहि प्यारी॥२॥ पांच विषय त्रिगुण लकुटी युक्ति करके जारी। जार जार खाक कीन सोई भस्म धारी॥३॥ चतुष्टगण अन्तःकरण रहे नित आज्ञाकारी। वृत्ति गौरी पास रहत लगत जाको प्यारी॥४॥ ओम् सोम् घोटा कीन सुरत की सिलारी। स्वासो स्वास घोटन लागे घुटी भंग भारी॥५॥ किये है विचार गलनता में भंग छानी। स्थूल छोड सूक्ष्म को लोटा भर आनी॥६॥ जीव ब्रह्म पीवन बैठे कर कर मनुहारी। पिवत पिवत पीव मिले कौन रहे न्यारी॥७॥ ज्ञान और वैराग्य दोय ब्याल गल में धारी। मन को नन्दीगण कीनो सजी है सवारी॥८॥ तितिक्षा को सिंह गरज बोलत भयकारी। क्षमारूप बोले महेश धीरज उर धारी॥९॥ शील को कैलाश जाके दसवें पर सोहे। आपही आप और नहीं को पै बोध होवे॥१०॥ देवनाथ शुद्ध महेश ऐसा हम चीना। रेरे कुछ लाज धरो अनरथ अर्थ कीना॥११॥

॥ दोहा ॥

मुखते तो सीधी कहे, चले जो उलटी चाल।
समझे नहीं ये बापुरे, पकड्यो उलटो ख्याल॥
मुखते जो तुम शिव कह्यो, तो सारे क्या रह जाय।
शिव कहना सर्वज्ञ है, सीधा अर्थ लगाय॥

चाहे काशी केदार को, अमरनाथ कैलास ।
तेरो शिव जाने नहीं, जब तक सगरी फास ।।

॥ गान ॥

राग कालिगड़ा । ताल कैरवा ॥

कुण म्हारे काशी जावे, भूल कर कण म्हारे काशी जावे ।। टेर ।। जैसी मूरत काशी में कहिये, तैसी यहाँ मिल जावे ।।१।। वाँही जाय करोत से मरनो, यहां जहर खाय मर जावे ।। २ ।। शिव जो कहे तो एक जगह क्यों, यह मोय हांसी आवें ।। ३ ।। यहाँ पर न्यून विशेष काशी में क्या, यह तो झूठी दुकान लगावे ।। ४ ।। शिव जो है वो यहीं पर, नहीं तर पोल मचावे ।। ५ ।। जावे जिके तो भलांई जावो, मोय तो दाय नहीं आवे ।। ६ ।। काशी गयो सो मोक्ष, कुण पोहँच्यो, पत्र किणी रो आवे ।।७।। बिना पते की मोक्ष कुण माने, अन्ध के पीछे अन्ध जावे ।। ८ ।। देवनाथ प्रत्यक्ष मिले हर, कुण अब दुखड़ो उठावे ।। ९ ।। मानसिंह महादेव मेरो मैं, कुण अब गोता खावे ।। १० ।।

॥ दोहा ॥

अकाल मृत्यु हरणान कहे, एक भुख यही सुणाय ।
क्रोड़ां ही शंकर हुवे, जिनको मिल्यो न थाह ।।
आप ही जन्मे और मरे, हरे क्या और अकाल ।
ऐसो शिव मानूं नहीं, कि जिनको खावे काल ।।

॥ गान ॥

राग कालिंगड़ा । ताल कैरवा ॥

मेरो तो शिव अविनाशी, मिल्यो मोय मेरो तो शिव अविनाशी ।। टेर ।। पाँच विषय चारों अन्तःकरण हरदम रहे गण पासी । तुरीये पद कैलास, वसत जहाँ वृत्ति गवरजा दासी ।। १ ।। आनन्द रूप हमेशा ही रेवे कबहू न होत उदासी । अखिल ब्रह्मांड को करणहार है उनमें ही अखिल समासी ।। २ ।। साची कहो झूठ मत बोलो मुख कालो होय जासी । जगत ठगाई परी उठावो नहीं तो अन्त होवेला हाँसी ।। ३ ।। माया काज मत जगत बहकाओ पोल आखिर उड़ जासी । पोल उड्याँ थांने कोईयन पूछे ज्यूं मगहर ज्यूंही काशी ।। ४ ।। भेड़ मिटावो ने सिंह बणावो तो हो वो असल संन्यासी । छोड़ के काम हराम निमक करो मत बनो विषय के विलासी ।। ५ ।। जैसो गृहस्त संन्यस्त तैसो ही दोनूं बराबर फासी । घर ने मढ़ी थांरा पड़िया रेवेला आवेला काल भख जासी ।। ६ ।। मानसिंह अब

शिव पद जानो तो जीवत मोक्ष मिल जासी। मरिया मोक्ष सुपने मत जानो मत होयो अन्ध विश्वासी ॥ ७ ॥

॥ दोहा ॥

एक जो बूटी कारने, दौड़यो शकर आय।
वो शिव क्या मुक्ति करे, मोको नाँय सुहाय ॥

॥ सवैया ॥

मानुष वैफ पीवे पत नाही सबही उनको बुरो बतावे।
तीनहू लोक को नाथ पीवे भग तो हम को किम कर पत आवे।
भग नशे विच चूर रहे फिर क्या हमरो वह न्याय चुकावे।
नशे के बीच उदासी पड़यो रहे ऐसो क्या राजा राज कमावे।
पाप ने पुन को न्याय करे कुण वो तो नशे मे न आखे खलावे।
पोल ही पोल मे जाय धर्म वहा पूछे नही कुण पुण्य कमावे।

॥ सवैया ॥

भस्मासुर आगे ही भाग गयो तो हम उनके अधिक कुछ जोर जमावें।
उन जो रिझाय लियो वगन मे हमहू उनते अधिक रिझावें।
बूटी पिलायाँ गाल बजायाँ रीझे तो क्या तकलीफ उठावें।
पीवें जितनी पिलावें भग और खड़े सभी दिन गाल बजावे।
बम् ही बम् कहाँ खुश हो तो हम बम सिवा कुछ और न गावे।
जैसो बावरो देव मिल्यो है बावरे तैसे पुजारी कहावें।
मुफ्त मे ही शकर को वाहन देखो इन्हे कछु लाज न आवे।
अपने लक्षण छूटे नही जैसे आप मे तैसे उनमे बतावे।
नृपमान कहे रे रे दूर रहो तुम ऐसो शम्भु हमे नही चावे।
मेरो तो शम्भु बसे मुझ मे कही न्यारो नही अब किनको मनावे ॥

॥ गाना ॥

राग भैरवी । ताल तिताला ॥
दीखे मोय शिव पद मय जग सारो ॥ टेर ॥

भग पिलाय के करते खुश सो नही खुश होवन हारो। भग पिया ही होय खुशी तो देव नही है भिखियारो ॥ १ ॥ शक्ति शिव और शिव ही शक्ति न्यारो प्रपच क्यों धारो ! माया ही ब्रह्म ब्रह्म है माया पलक न होय किनारो ॥ २ ॥

ज्ञान की आग चिलम चित केरी सुलफो अज्ञान को डारो। सोहमफूंक स्वास विन लीवी जरके भस्म भयो सारो ।। ३ ।। जरयो अज्ञान चढ़ी खुद मस्ती मैं ही मिल्यो अब म्हारो। मुझ स्वरूप सकल जग दीस्यो यही है शिव पद प्यारो ।।४।। विचार विवेक आक दोय पीया पहिले लगत मोहे खारो। महा भयंकर वैराग धतूरा घोट पी गयो सारो ।।५।। जरणा की भंग पिवी भर लोटा अब उतरे नशो नहीं म्हारो। किन को वर और शाप देऊं किन को सबको मैं ही हूँ आधारो।।६।। भेष धार मत बनो भांड ज्यों जावत काम तुमारो। सर्वज्ञ शिव को त्याग दियो तुम पकड़ लियो एक न्यारो ।। ७ ।। सब में समावे सोई संन्यासी मोय लगे नित प्यारो। है संन्यासी न आसी किसी को हरदम खेले खिलारो ।। ८ ।। धारे स्वांग जाने कहत बहुरुपी प्रगट जहान् में सारो। वो दो दिन के तो यह है ऊमर के एक ही राह तुमारो ।। ९ ।। गृहस्थ संन्यस्त को भेद अड़यो है यही है भरम तुमारो। सम दृष्टि तज चर्मदृष्टि में रह गये ज्यों ज्यों चमारो ।। १० ।। देवनाथ गुरु मिले संन्यासी खोयो भरम हमारो। मानसिंह हूँ शिव पद मांई ऐसो संन्यास उर धारो ।।११।।

## श्रीकृष्ण महिमा

।। गाना ।।

राग भूपाली। ताल ध्रुपद ।।

वंदो देव दीन बन्धु स्वतः रूप सोही ।। टेर ।।

निराकार निर्विकार सबके आधार तुम, नेति वेद गात ऐसे सुखकारी ।।१।। पावत नहीं कोऊ पार चारों वेद गये हार, सुर नर मुनि कहे पुकार, ऐसे आप होई ।। २।। कहे राव मानसिंह गुणियन सब भये दंग, हुये देख चित्त व्यंग शामिल न्यारो सोई।।३।।

।। गाना ।।

राग चरचरी। ताल दादरा ।।

मो मन एक अजब खेल देख्यो मैं प्यारी ।।टेर।।

मेरी मैं जान रही औरन से कहत नहीं। कहूँ तो कोई माने नहीं हंसे जगत सारी ।।१।। सभी वन सो वृन्दावन गाँव सब गोकुलारी। सभी शहर मथुरा शहर सभी है बिहारी ।। २ ।। जेती नार कर विचार गोपी ते सारी। जल थल नभ अनल अनिल कृष्ण ही मुरारी ।। ३ ।। देवनाथ कृष्ण आये धर के अवतारी। केते भक्त आगे तारे मान की अब वारी ।।४।।

॥ गाना ॥

राग माड । ताल दादरा ॥

म्हारा श्याम विहारी लागी है तारी न्यारी रही मैं नाय ॥टेर॥

गोकुल माही मथुरा माही रेवे कुब्ज के माय । द्वारापुर में हस्तिनापुर में खाली ठाम न पाय ॥१॥ बदरी माही केदार के माही स्वर्ग के माही कैलाश । काबे माही ने काशी के माही सब में है तुमारो वास ॥२॥ सिंधु के माही वोही ने इंदु के माही रवि के माही प्रकाश । जड़ के माही चेतन के माही वोही ठाकुर वोही दास ॥ ३ ॥ गोपी के माही ने ग्वाल के माही वोही रहे माखण माय । नन्दके माही यशोदा के माही दूध दही दूजो नाँय ॥४॥ यह व्यभिचारी कीनी है ख्वारी दीनी है धूल उडाय । देश का भ्रष्ट कियो इन गुण्डो ने पोल की राह चलाय ॥५॥ शुद्ध बुद्धि को भाव वृन्दावन शुभ इच्छा मथुरा बसाय । शम को गोकुल ने दम की द्वारिका यों कर श्याम मिलाय ॥६॥ करुणा केदार बसे जिनके उर सो क्यो उलटा जाय । ब्रह्म निश्चय को बदरी आश्रम क्यहू नही दुःख पाय ॥७॥ प्रेम को सिन्धु ने वचन को इन्दु ज्ञान को सूर्य उगाय । मूर्धनी देश स्वर्ग निज अपनो दूजो पोल के माय ॥८॥ देवनाथ गुरु कृष्ण मिल्या जद् दियो है भरम उडाय । मान केवे मैं घणा दिन उर यों न्यारो ही न्यारो गाय ॥९॥

॥ आरती ॥

ॐ जय जय हरि देवा, प्रभु जय जय हरिदेवा । अकल अनामी सब घट व्यापक किम विध करूँ सेवा । ॐ जय जय हरिदेवा ॥टेर॥ विश्व अपार पार नही तेरो कहा खोजण जाऊ । कौन शिवाला कौन मस्जिद में हे दरशण पाऊ ॥१॥ है तू अरूप स्वरूप कहू कैसे किम लक्षण लागे । षट् शास्त्र उपनिषद् सगरे वेद कहत थाके ॥२॥ रूप अदेख सकल माही व्यापक मूरख नहीं जाने । फिरत घरो घर दर नित डोलत निज को नही छाने ॥३॥ अष्ट सुगंध विश्व मे जेते है तुमरे माई । पाच तत्त्व और त्रिगुण बीच हो न्यारे किये किम जाई ॥४॥ बाजा विश्व बजत नित ऐसे फिर क्यो कर बजवाऊ । आप घडियाल शंख पुनि आपही किनको सुनवाऊ ॥५॥ देवनाथ गुरु रूप विष्णु को निज अपना कीना । मानसिंह सब मिट गई मैं पन निज को निज चीना ॥६॥

॥ दोहा ॥

मानसिंह मन में बस्यो मेरे माधव लाल ।
मन वसियो डसियो मोहे ऐसो डस्यो न काल ॥

मानसिंह जहाँ देखिये सब ही गिरधर लाल ।
सब ही गोपी खेल यह देखो काम विशाल ।।

।। कवित्त ।।

नन्द जू को लाल कहें केते कहें ग्वाल उन्हें, केते कहें देवकी वसुदेव हू को जायो है ।
केते कहें गिवरधर कंसा छेदन केते कहें केते कहें लूट लूट माखन दधि खायो है ।
केते कहें गोपिन संग रास रङ्ग कीनो हरि, केते अर्जुन को रथवाही सो बतायो है ।
कहे राव मानसिंह सबको वह और उसके सब, सब में जो समायो ऐसो कृष्ण हम ध्यायो है ।।

।। गान ।।

।।राग भैरवी । ताल दादरा ।।

कृष्ण को स्वरूप रूप जगत है यह सोई ।।टेर।।

हो अजान भूल मान, निजानन्द छोड़ ज्ञान, जोड़ी विषयन से तान प्रेम बेल खोई ।।१।। हतो जाको भूल गया, नहीं ताको दृढ़ लिया, सारासर नहीं विचार किम कर सुख होई ।। २ ।। गावे सदा चारों वेद, जाने नहीं ताको भेद, वेद को करके निषेध भूल नींद सोई ।।३।। देवनाथ पकड़ हाथ, जान लीन जो भुलात, मान को अभिमान खोय ब्रह्मानन्द पोई ।।४।।

।। गान ।।

राग भैरवी—रेखता । ताल कवाली ।।

छवि गोपाल की देखी, निजर नहीं और आती है ।।टेर।।

वेद और ग्रन्थ सब में ही कही है इसी की महिमा । शेष महेश सब थाके कही नहीं आगे जाती है ।।१।। कहते हैं गोपी और गोकुल किया था कृष्ण ने गोकुल क्या किया वश में । कहेंगे हम तो यह न कभी बात नहीं दाय आती है ।।२।। केवल गोपी ही था वश में जग सबही । अभी भी कर रहा वश में धुनि वेदों में आती है ।।३।। कहे नृपमान यों सब से कोई मानो या मत मानो । बताई साफ हमने तो हमें जो दृष्टि आती है ।।५।।

।। सवैया ।।

कौन लखे तुमरी गति को जो वेद विचारो ही कथ के हारो ।
कहीं तो वह अवतार कहे और कहीं ले एक ही एक पुकारो ।
कहीं गोपिन संग नाच नचे कहे कहीं कहे मैं ही नचावन हारो ।
कहीं कहे खुद मैं ही हूं गोपी कहीं कहे मैं हूं कृष्ण पियारो ।

कहीं तो कंस को शत्रु बनावन कही कहे कंस भी रूप हमारो।
कही अर्जन को मित्र बन्यो कहीं बन बैठो रथ हांकन वारो।
कही गुरु बनकर गीता सुनाई आत्म निरूपण कियो जो सारो।
न कोपि पुन न कोपि पाप न कोपि मरता न मारन हारो।
कही कहे हिंसा न करो तुम तेरो तो खेल है अगम अपारो।
नृपमान कहे सब हार गये रिषि मो बपुरो को गणत विचारो॥

॥ गान ॥

राग कालिंगडा। ताल केरवा॥
माधव तुम जानो क्या कहिये॥ टेर॥

एक अनेक अनेक एक तुम ऐसे मिल कर रहिये। अन्तर्यामी इतर क्या तुम ते तुम सर्वज्ञ सही है॥ १॥ कही गोपी कही कृष्ण बने तहा लीला नई नई है। कही पारथ रथवाही बने कही लेखनी लिखन गही है॥ २॥ कही ग्वाल नन्द यशुमति बन गए कहियक माटी खाई है। कहियक चोर भये मक्खन के कहियक योगी कहिये॥ ३॥ कही राम कही रावण भए तुम कही सिया हार दई है। नाना खेल तेरे तू कर ही कहा लग बरणी जई है॥ ४॥ तेरा खेल तू ही तुझ में सब भिन्न छिन्न कछु नही है। मानसिंह लखे जन कोई जो गुरु कृपा भई है॥ ५॥

॥ गान ॥
राग भैरवी। ताल केरवा॥

या ठग को क्या कहू नाम न आवे रे। सब जालो मे जाली अबल को बाधे तो छूट न पावे, या ठग को॥ टेर॥

गूंथे जाल उलझी रहे न्यारो कई पच पच थक जावे रे। नाम नही और अनन्त नाम है रटते पार न पावे॥ १॥ कही गोपी बन रास करे वो कही गोपी मे कान कहावे रे। कही छोटो बन मागन चल दे कही पर दान बटावे॥ २॥ कही एक आत्मा बन ऐसो ब्रह्म उपदेश सुनावे रे। कहीयक खडग त्रिशूल धार कर मार मार कर धावे॥ ३॥ शख चक्र और गदा पद्म धर वीरो मे वीर कहावे रे। कही प्रतिज्ञा शस्त्र न झेलें कही रथ चक्र उठावे॥ ४॥ कही ब्रह्मचारी पतिव्रत को दृढ़ उपदेश दिलावे रे। कही व्यभिचारी सब गोपिन संग वा गति लखियन जावे॥ ५॥ देवनाथ कृष्ण ठग पूरे हम ठग ठगी सी रह जावे रे। मानसिंह ठग के फदे से जो ठग बने छूट जावे॥ ६॥

॥ गान ॥

राग भैरवी । ताल केरवा ॥

आली इण ठग को नाम न लीजे हे ॥ टेर ॥

जो कोई वर्ण ठगाई उनकी ऊमर सभी जाय छीजे है। सहस्त्र मुखी शेष नित वर्णे तो एक मुख पार किम लीजे ॥ १ ॥ ताते रहो चुपचाप वको मत जो कुछ समझे सो कीजे है। विलगई होन चाहे जो ठगते तो कब हू न विलग रहीजे ॥ २ ॥ कहां वो ग्वाल कहां ब्रजगोपी ऐसी भूल तज दीजे है। समुद्र समुद्रवत इतर कौन कहो ये स्वतः ही तरङ्ग उपजीजे ॥ ३ ॥ माया ब्रह्म ब्रह्म सो माया मिल गलतान रहीजे है। जब तक छिन्न भिन्न तू समझे तब तक ठगन ठगीजे ॥४॥ मिले असल ठग देवनाथ गुरु उन ठग युक्ति दई है हे। मानसिंह हम ठग है ठगन के ठग हू ते ठग ही पतीजे ॥ ५ ॥

॥ गान ॥

राग टोड़ी जौनपुरी । ताल दीपचन्दी ॥

मोहन वाह वाह रास लिहारो ॥ टेर ॥

रास करे और सब ही नचावे फिर तू रहेवत न्यारो। शामिल आप रास मण्डल में दृष्टि विन देखत सारो ॥ १ ॥ रूप अनेक अनेक नाम है वेद गिनत गिन हारो। आखिर कह्यो नेति कुछ नाहीं है यह खेल अपारो ॥२ ॥ देख रास कई पड़े चक्र में कई मुनि जन मति हारो। कई वेदान्ती सिद्धान्ती फंस गये तू किम कर रहन्यारो ॥ ३ ॥ शिव सनकादि ब्रह्मादि फंस गये फंसे ब्रह्माण्ड जो सारो। मान कहे किम कर मैं निकरूं कौन सो ताप हमारो ॥ ४ ॥

॥ गान ॥

राग प्रभाती । ताल दादरा ॥

मेरो नाथ जागे सदा काहे को जगाऊँ ॥ टेर ॥

सकल जगत याके माहीं इतर क्या बताऊं। अखिल ब्रह्मांड रूप न्यारो कौन ध्याऊं ॥ १ ॥ छोड़ एक भज अनेक विघ्न क्यों उठाऊं। नाथ रूप चर अचर है दूजो क्यों उपाऊं ॥ २ ॥ नहीं मात नहीं तात कलंक क्यों लगाऊं। नाथ नाथ साथ सकल नाथ मैं समाऊं ॥ ३ ॥ कौन नन्द कौन ग्वाल गोपी कहा नचाऊं। कौन यशोदा मैया काको दधि खिलाऊं ॥ ४ ॥ देवनाथ साथ सकल परिपक्व पाऊं। मान रूप सकल नाथ आऊं ना जाऊं ॥ ५ ॥

॥ गान ॥

राग प्रभाती । ताल कैरवा ।

हरदम जागे लाल हमारो, उसको क्या तू जगावे रे ॥ टेर ॥

अखिल ब्रह्माण्ड में व्याप रह्यो है उसे जगावण धावे रे । सब की नींद तो वो ही उडावे उसकी तू क्या उडावे रे ॥ १ ॥ अपनी नींद तो उडे जो नाही मोह निश दिन छावे रे । तीन लोक पति सदा जागता उसको क्या तू जगावे रे ॥ २ ॥ कान यशोदा कोन राधिका क्या कोई प्रेम बधावे रे ॥ सब में वो है सभी उसीमें नहीं आवे नहीं जावे रे ॥ ३ ॥ जो वो सूता तो अब क्या जागे क्या तू शङ्ख बजावे रे । तीन लोक की सुने नहीं तो उसको कौन सुनावे रे ॥ ४ ॥ अपनी नींद उडाय परी तो स्वत ही श्याम मिल जावे रे । मानसिंह सब भरम तोड के क्यों नही रूप समावे रे ॥ ५ ॥

॥ गान ॥

राग प्रभाती । ताल कैरवा ॥

ढूंढ ढूंढ हम हारे सन्तो चोर निजर नहीं आवे रे ॥ टेर ॥

चोरी करे पता नहीं देवे लूट लूट धन खावे रे । गजबी चोर गजब यह कहिये चोरी कर छिप जावे रे ॥ १ ॥ कई निर्गुण कई सर्गुण कोई कईयक नाम बनावे रे । कई चौबीस अवतार कहत हैं कई दस में मिल जावे रे ॥ २ ॥ कही पर ईश कही पर माया कही पर जीव कहावे रे । कही प्रकृति पुरुष बन बैठा यह गति लखी न जावे रे ॥ ३ ॥ कही देवकी वसुदेव को जायो कही नन्दलाल बनावे रे । कही पर सखा बने अर्जुन के निज निरलेप सुनावे रे ॥ ४ ॥ कही गोपी सग रास रचावत कही पर गेंद चुरावे रे । कही पर खडे मारे रावण कही बेर शबरी के खावे रे ॥ ५ ॥ यों ढूंढे तो पता न लागे ढूंढ ढूंढ थक जावे रे । देवनाथ कहे मानसिंह सुन खोजी में जाय समावे रे ॥ ६ ॥

॥ सवैया ॥

कृष्ण ही कृष्ण को नाम रटे सब नाम रटे सकट नही जावे ।
सकट तो जावे जब ही जो कृष्ण को पद ताको अर्थ लखावे ।
कृष्ण के पद को अर्थ विचारे तो कृष्ण स्वरूप में जाय समावे ।
कृष्ण ही कृष्ण रटो ऊमर भर यू नाम रट्या नही पार लगावे ।
जो नाम रटे और अर्थ विचारे तो शुद्ध स्वरूप होय सोय समावे ।
नृप मान कहे या कृष्ण के अर्थ को शीश धरे सिर सट्टे पावे ॥

॥ सवैया ॥

केते बने जो वैष्णव यूं जल छान ही छान के ऊमर गमावे ।
चौके में च्यारूं पण डूबा इण चौके में कछु हाथ न आवे ।
चौके बिच कई चीटी मरे उनको उलटो शिर पाप चढ़ावे ।
गयो तो हतो भवसागर तिरने उलटी अपनी ही जहाज डुबावे ।
छूत ही छूत करी ऊमर भर थातो छूत कदे नहीं जावे ।
छूत में जनम्यो मरसी छूत में यह वैष्णव पणो तेरो काम न आवे ।
है तू हमेशा शुद्ध उसे जो जान लहे सब छूत मिटावे ।
जानूं मैं सच्चो वैष्णव तब ही तू खुद विष्णु में मिल जावे ।
नृप मान को जान पड़ी अब ही इन पोल के वैष्णव पन न फसावें ।
मेरा तो विष्णु मैं ही हूँ सब दूजो है कौन सो इष्ट उठावें ।

॥ दोहा ॥

जगत है नाम शरीर को, अन्तर करे प्रतिपाल ।
मानसिंह निश्चय रहे, वो सब में गोपाल ॥

॥ सवैया ॥

जगत् सबे यों गेली भई ब्रज के गुण्डन ने गोल मचाई ।
आप ही पुरुष बने बन बैठे जग को सब इन नारी बनाई ।
सीधे ही अर्थ किये इन उलटे देखो इनकी बुद्धि भंग जो खाई ।
गोपाल रहे सब के भीतर उनको तो मूढ़ यह जानत नाँई ।
जो गोपाल को चीनत है तो वह है गोपी के सदृश भाई ।
नृपमान कहे "गो-पीय" हट्यो फिर गोपिन को कोऊ पूछत नाँई ॥

॥ सवैया ॥

वेद तो बाल यति यों कहवत शंकर ने यह मन्त्र सुनायो ।
दुर्वासा भी कह्यो प्रगटे ब्रज वनिता है बाल यति जो बतायो ।
ब्रजराज कही अपने मुख से ब्रज गोपी को पतिव्रता नाम दिरायो ।
नृपमान कहे इस भारत को व्यभिचारिन ने बेड़ा जो डुबायो ॥

॥ सवैया ॥

वे ख्याल पड़े कई जीव विचारे जिनको यह उपदेश सुनावो ।
कृष्ण के पन्थ को जाने नहीं उन पै तुमरो पन्थ जाय जमावो ।

योगिन के महायोगी हरि और योगिन को भी इष्ट कहावो।
नेति नेति निगम कह्यो यो गीता में हरि आप सुनावो।
मैं भूतन में भूत है मो में द्रष्टा दृष्य जो एक बनावो।
ज्ञान अज्ञान विज्ञान न ध्याना चारों ही एक में एक रहावो।
नृपमान कहे जो एक हुनो वो एकहि मो में आन समावो।
लम्पट जावो परे जावो यह व्यभिचार को मन्त्र हमें न सुनावो॥

॥ कवित्त ॥

रास हू विलास करत धरत स्वांग हरि को नित भेद हू न जाने कैसे हरि बन आये है। ललिता की लली इन नन्दजी को लाल बनत, बडा से न चूके कैसी नकल जो बनाये है। कहत जात राधे हू को वेद की श्रुति है यह, कर विषय रस नाना विधि ते बनाये हैं। वाको कहत पूर्ण ब्रह्म कृष्ण चन्द्र सदाई है, तो काहे को स्वांग व्यभिचार को सजाये हैं। गीता जब खोजत तो और ही और मिलत, योगिन के महायोगी कृष्ण सो कहाये हैं। कहे राव मानसिंह गीता में कही सत, कामी ये कूकर सो काम को बढाये हैं॥

॥ गान ॥

राग प्रभाती। ताल दादरा॥

देखो इण जगत बीच फैल क्या मचायो॥ टेर॥

कोई क्षत्री ग्वाल कोई मन आयो गायो। देवकी और यशोदा को सुत किन्ही बनायो॥ १॥ कोई कहत माखन चोर रास इण रचायो। पूतना और कंस आदि मारके गिरायो॥ २॥ कालयवन आगे कहे भाग के सिधायो। कही शिशुपाल हू से युद्ध विजय पायो॥ ३॥ अर्जुन रथ हांके कही चक्र ले उठायो। थाली को कही चक्कीन दैत्य सिर उडायो॥ ४॥ वही देव वही दैत्य एकसो समायो। है जिनको भूल गये नकल नकल गायो॥ ५॥ नहीं बाल नहीं जवान वृद्ध ना कहायो। सभी खेल उन्हीं के हैं उन्ही खेल खेलायो॥ ६॥ देवनाथ पकड हाथ साक्षी समझायो। मान वीर भयो धीर निश्चय कर ध्यायो॥७॥

॥ सवैया ॥

रास विलास करे सगरे यह रास कहा इनको नहीं जाने।
रास ही रास में आन लगी ये अर्थ को जो अनर्थ लगाने।
पूर्ण ब्रह्म परमात्म कहे उनको भी देखो कलंक लगाने।
नृपमान कहे यह जुल्म बडो ये चुगल हरि में भी नांय चुकाने॥

॥ सवैया ॥

रास के रंग में ढंग करे कई नाना विधि को रास रचावें।
सच्चिदानन्द कहे जिनको उनको ही देखो व्यभिचारी बतावें।
एक नहीं जिनके मुख है इनके दस पाँच जो मुख कहावें।
याही मुखते तो योगी कहें याही मुख ते भोगी कह जावें।
इन मर्दो ते नारी भली जो यों कह कर यों ना बदलावें।
नृपमान कहे यह जुल्म बड़ो दो बात करें जाकी हाँसी आवे॥

॥ सवैया ॥

जिनके हरि भाव हुतो मन में इन लम्पट और ही और लगायो।
हरि भाव को तोड़ के दूर कियो इन जोड़ पति को भाव दिखायो।
स्वप्ने न भाव पति को हतो जगदीश बरोबर कर उन ध्यायो।
व्यभिचारी आचार बिगाड़ दियो आचार बदल व्यभिचार चलायो।
कृष्ण जिते तो योगी किते देखो भारत को जिन मान बढ़ायो।
नृपमान कहे लानत है उनको जिन पूर्ण ब्रह्म को नाम डुबायो॥

॥ सवैया ॥

एक समय घनश्याम प्रभु वंसी को बाहर भूल के आये;
वृषभानु लली वंसी ले आवत दर्शन करन दिल में अति चाये।
आय कह्यो मनमोहन से प्रभु कहाँ तुम वंसी भूल के आये।
हंस दीनदयाल गोपाल कहें यह वंसी कहा तू अंगूठी चुराये।
गई तो हती साहूकार बनन को उलटो चोरी इलजाम लगाये।
वृषभानु लली हिय में डरपी क्या उलटे सीधे बोल सुनाये।
जीव हमेशा कृष्ण स्वरूपी निज सोहं श्वास वंसी विसराये।
वृत्ती खोज कियो वंसी को सत्गुरुदेव को आन दिखाये।
गुरुदेव कहें क्यों भूली तू बावरी निज रूप अंगूठी को विसराये।
वंसी अंगूठी की चोर है तू एक ही लाय सो दो ही लाये।
है वंसी यह श्वास तेरो इसको तो तुम लखने नहीं पाये।
अब रूप अंगूठी लख जल्दी दोनों जो लखे फिर संशय मिटाये।
नृपमान कहे ऐसे कृष्ण और गोपी को प्रेम प्रबल छल भाव दिखाये।
लानत है निर्लज्जन की जिन कृष्ण ही भाव को नाम डूबाये॥

॥ चौपाई ॥

एक समय गिरधर चलि आये । बाल बोध क्रीडा दरसाये ॥
चुपके उतर गये घर माही । कोठी को खोल बिराजे वाही ॥
गूजरि हमी करे अब आयो । पकड्यो कृष्ण काठी पकडायो ॥
भागी मात यशमति पे आई । देख माई तेरो कँवर कन्हाई ॥
नित नित हमको झूठी बतावे । देख लाल तेरो चोर कहावे ॥
सुनत यशोदा दौड उठ धाई । ले अपने कर लकुटी उठाई ॥
यशुमति को अपने घर लाई । गूजरि अति मन में हरषाई ॥
चातुर अति करत चतुराई । दे पट ओट किवाडी खोलाई ॥
काढ्यो बाहर यह बैन सुनायो । बहुत दिवस मेरो माखन खायो ॥
पकर श्याम का हाथ झलायो । और हुतो ते अबर बन आयो ॥

॥ दोहा ॥

शीश सफेदी धार ली, बने जो बूढे आप ।
पति बन्यो निज गोपि को, देखत भई कलाप ॥

देखत रूप कृष्ण को ऐसो गोपी हा हा कर चिल्लाई ।
मात यशोदा ने गारी दिवी कम नारी निठुर तो को लाज न आई ।
मेरे कृष्ण को कलंक लगावत अपने पति को पकड के लाई ।
है तो हमी अब कूटूं तो ये पर जान बउहारी लाज रखाई ।
शर्मिंद भई गुजरी मन मे मलमल के हाथ बहुत पछताई ।
बात तो हाथ से निकल गई अब निकल गई सो फेर न आई ।
जाय के पहुँची घर मे अपने तब और ही और लीला जो दिखाई ।
आगे कृष्ण को खडो वहा देखके गुजरी मन अति ही शरमाई ।
कहन लगे पकड्यो नही हमको पकड्यो हतो पर दीन छुडाई ।
पहिले तो नन्द को लाल हुतो ले उलगो भल अब तेरे आई ।
पहिले मान जो जान तु गुजरी तो काहे रो पति को रूप धराई ।
तैने कियो जैसो मैंने कियो या मे मारू दोष न दीजे कदाई ॥

॥ दोहा ॥

वृत्ती है जो गोपिका, जीव ही कृष्ण महान ।
सतगुरु बनी जो यशुमति, या विधि मेल मिलान ॥

॥ चौपाई ॥

जितने पदारथ माखण भाई । देह कोठी मांहि बड़ बड़ खाई ॥
निपट चोर कह्यो नहीं माने । अपणो नहीं जाको अपणो जाने ॥

॥ दोहा ॥

वृत्ती कह्यो सत्गुरु ताई, माखण लूट के खाय ।
सत्गुरु पकड़यो हाथ तब, अबर ही अबर बनाय ॥
जीव मान छोटो बन्यो, अब कीन अविद्या दूर ।
वृद्ध ब्रह्म को रूप होय यों, झिलमिल झिलकत नूर ॥
बाहिर मुख वृत्ती मिटी, अन्तर मुख पर आय ।
हा हा कार कहने लगी, मैं लीनो जुलम कमाय ॥
तुरीये पद की अवस्था, सोही वृद्ध पन जान ।
अब नीचे पेड़ी उतर कर, कहन लगे यूं मान ॥
जो तूं पहिले मानती तो, काहे को पति बनाय ।
बहुत भुलायो मोय को, अब मैं भूलूं नांय ॥

॥ सवैया ॥

माटी को खान लगे जब माधव कोउ ने जाय के वैन सुनायो ।
लाल तुमारो जो माटी खावत बरजत हम बरज्यो न रहायो ।
मात यशोदा दौड़ी तबै हरि ने ले माटी को डलो उठायो ।
मेल लियो अपने मुख में यशोदा के मन अति क्रोध जो आयो ।
मात यशोदा लिवी लकुटी लकुटी ले उसने श्याम डरायो ।
खावत माटी सूझी तुम्हें क्या पेट में हाऊ होत जगायो ।
खूब दिखायो जब डर हरि को खोल के अपनो मुख जो बतायो।
विश्व अनन्त दिखाय दियो मैया कौन सो हाऊ कहाँ को समायो ।
देखत श्याम की यह चतुराई मात यशोदा के मन डर आयो ।
मैं तो जानत यह लाल मेरो पर यह तो कोई और ही और दिखायो ।
एरी मैया क्यो न हाऊ बतावत मेरे तो हाऊ निजर नहीं आयो ।
एते तो हाऊ दिखाय दियो फिर तेरो वो हाऊ कहाँ पै छिपायो ।
नृप मान कहे वो तो हाऊ को हाऊ उन आगे जो कौन सो हाऊ रहायो ।
हा हू करो मत छोड़ो सभी तुम कृष्ण से हाऊ में जगत समायो ॥

॥ सवैया ॥

मात यशोदा तो चकित भई और भूल गई कि यह अपनो ही जायो ।
ब्रह्मांड अखण्ड को देख्यो जबै वाको गिण न सकी मन अति घबरायो ।
मानो ही सिन्धु मिले पर्वत और नव कुली नाग जो उनमें समायो ।
जलचर थलचर नभचर सबको देखत देखत होश भुलायो ।
त्राहि त्राहि कियो मुख ते यशोदा के मुख से कछु और न आयो ।
मान कहे ऐसे विश्व विधाता है कृष्ण समान कोऊ नहीं पायो ॥

॥ सवैया ॥

रूप विराट को देख्यो यशोदा तो पुत्र के भाव को दूर भगायो ।
हाक भई सगरे ब्रज में जब लों सब लोग जो देखन आयो ।
माया निवेड लई छिन में फिर बाल गोपाल सो रूप बनायो ।
उन बात को भूल गये सगरे हरि बार दोय यह रूप दिखायो ।
एक यशोदा दूजो अर्जुन को तब भी न जगत को भरम मिटायो ।
बालक जवान कहने लगे यो केतेक माखन चोर बतायो ।
जाने नही हरि की यह महिमा मन में देखो अति भरम भरायो ।
नृप मान कहे मोय ऐसो न भावत कृष्ण मिले मव बीच मसायो ॥

॥ सवैया ॥

जुल्म की बात कहे सगरे हरि ने गोपिन संग भोग भोगायो ।
देखो कलियुग बहुत कहर पर ऐसो अनर्थ या में नही पायो ।
अष्ट वर्ष के तो कृष्ण हुते गोपिन संग कैसे भोग भोगायो ।
कहाँ तो आठ और कहाँ जो पन्द्रह कैसे कहो कर जोड मिलायो ।
अष्ट वर्ष तक दुग्ध के दान्त है कहा समझे ?ै भिचार कहा गायो ।
नृपमान कहे मैं तो मानूं नही यह तो लम्पटियो ने सब जाल फैलायो ॥

॥ सवैया ॥

महा बलिष्ठ जो काम किये हरि ऐसे तो कोई करके दिखावो ।
बँशी में विश्व को मोह लियो ऐसो और तो मोह के मोहि बनावो ।
उठाय लियो जिन गोवर्धन कोई एक शिला तो उठाय दिखावो ।
जेती गोपी तेते कृष्ण भये कोई एक ते दूजो होय बनावो ।
अर्जुन को गीता जो कही सगरे उपनिषदो को सार सुनावो ।
एक ही सूत्र को अर्थ करो कोई पीछे तो कृष्ण बराबर कहावो ।

लम्पट लोग डुबाओ मती परब्रह्म जो उनकी न नकल उटावो ।
धर्मी विधर्मी हंसे तुमको नाहक तुर्कों को नांहि हंसावो ।
नृपमान कहे चली पोल घणा दिन अब तो पोल को दूर हटावो ।
पोल के ढोल को फोड़ देवो गीता के अर्थ को न रीता गमावो ।।

।। गान ।।

राग लूहर सारंगा ताल कैरवा।।

मिल्लो मन मतिया मत खोलो । कहाँ तो कृष्ण कहाँ मति अपनी
मन आई मत ठेलो ।। टेर ।।

कृष्ण की होड करे क्यूं गैला कियाँ सूं फोड़ो पड़ेलो ।। १ ।।
कृष्ण उठायो गोवर्धन पर्वत एक शिला तो कोई झेलो ।। २ ।।
काली नाग कृष्ण ने नाथ्यो तू तो नाग सुत देख डरेलो ।। ३ ।।
केवे मानसिंह अजहू समझले नहीं तो काको ही खबर करेलो ।।४।।

।। सवैया ।।

नन्द को लाल कहें सब ही पर कहा अर्थ याको एक न जाने ।
अर्थ को जान स्पष्ट करें तो मुक्ति को मारग मिले जो प्रमाने ।
"नन्द" के पहले "आ" लगावे कहो फिर इनको कहा बनाने ।
लाल तो हर दम लाल ही है यह गुप्त नहीं है प्रगट प्रमाने ।
"को" को तोड़ के दूर करो आनन्द लाल के कौन समाने ।
नृप मान की तान जुड़ी उनसे अब और को लाल नहीं मनमाने ।।

।। सवैया ।।

नन्द को गांव सभी जग ढूंढ़े आनन्द के गाँव कोई नहीं आवे ।
एक ही बार आनन्द के गांव में आवे तो फिर लौट न जावे ।
आनन्द को गांव तो दूर रह्यो यह तो नन्द ही नन्द में यों मर जावे ।
नृप मान कहे आनन्द लखे तो जन्म जन्म के पाप भगावे ।।

।। सवैया ।।

बाजी ही बाजी कहे सगरे पर बाजी कहा इनको नहीं जाने ।
बाजी बाजी तो कहत थके बाजी एक बांस की वंसी बताने ।
एक ही बांस की बांसुरी पै देखो यह लोग क्या हुए दिवाने ।
आदि अनादि ते बाज रही इनको जग मूढ़ कोई नहीं मानें ।

वो तो थो दश अंगुल की यह साढे तीन जो हाथ बखाने।
नाना विधि तें बोल रही यह ना बोलत बोल नही कहूँ छाने।
वो ही तो बसी और वो ही बजावे वो ही सुने अपनी ले ताने।
नृप मान कहे कृष्ण मेरे में ही हूँ मोते बिलग नही आन न जाने॥

॥ गान ॥

राग बरवा । ताल कैरवा॥

क्या सोवत ललित दुलारी । मन मोहन तेरे पास
बसत हैं रही गफलत में न्यारी ॥ टेर ॥

जो गिरधर से मिलनो हो तो गफलत दूर हटा री। गफलत बीच रतन क्यो खोवत मन मे तू कुछ शरमारी ॥ १ ॥ वृत्ती नार श्याम सब भीतर मन को भरम गमारी। देवनाथ गुरु मिले मान को परसत सहज समारी ॥ २ ॥

॥ कवित्त ॥

एक जो जबान होत वे एक ही बात करत, कितनी जबानें कुछ कहते ही जाते है। कभी तो कहे कृष्ण सर्वज्ञ स्वामी नित, कभी कृष्ण लीलाधारी करता बताते है। कभी कहे कृष्ण सर्व-आत्मा रूप है, कभी आय मन मे योग मे ले जाते है। कभी कहे कृष्ण वीर बहादुर मे नाम था कभी कृष्ण हू को ये त्यागी बतलाते हैं। अपनी ही अपनी सब खैंच, खैंच जाते है, कहा कृष्ण है सो न साफ समझाते है। इसके अनुसार तो पड़त भ्रम कूप बीच, ऐसे जाय पड़त फिर ऊँचे हू न आते है। भ्रम कूप डार ऊपर पथ हूँ की देते शिला, लाखो ही जीव ऐसी तरह ही डुबाते है। कहे मान मैं तो ऐसे न मानूं अब, मेरो ही स्वरूप सब खेल यह रचाते है,॥

॥ गान ॥

तर्ज मारवाड़ी डके की । ताल कैरवा ॥

बहुत दिवस तक कृष्ण बिना मैं रही दुहेली रे, मिली अब
आज सहेली ॥ टेर ॥

कोई काशी मथुरा भटकाय । कोई कहे जल जमुना बिच न्हाय। कर रहे हाहाकार मैं तो यूं रही अकेली रे ॥ १ ॥ कोई कहे हरि बृन्दावन माँय। कोई कहे गोपी घर माय। भरम भरम मे भूल गई मैं तो अलबेली रे ॥ २ ॥ ये सब फन्द दूर छिटकाय। बैठ गई निज घर के माय। हुई बहुत हैरान फन्द बिच हो गई गैली रे ॥३॥ घर बैठे प्रीतम लियो पाय। देवनाथ दीवी समझाय। मान गयो दुःख आयो अति सुख बनी नवेली रे ॥४॥

॥ गान ॥

तर्ज मारवाड़ी डंके की । ताल कैरवा ॥

चलो सखी उण देश जहाँ निज कृष्ण हमारो रे,
लगे सगरो जग खारो ॥ टेर ॥

रहो चेतन निद्रा मत सोय। गाफल नींद दूणो दुःख होय। धरदे मान गुमान रूप निज अपनो निहारो रे ॥१॥ मन की दुरमत दूर हटाय। मन सो पलट निज मनकर लाय। प्रकट होय दीदार मिटे भ्रम को अंधियारो रे ॥ २ ॥ हरि विन फीको लागत मोय। हरि मिलियाँ सहजे सुख होय। भ्रम तम गयो जब दूर निरख सुखी भयो बन म्हारो रे ॥ ३ ॥ देवनाथ गुरुदेव हमारे। उनसे रात दिन अरज गुजारे। मानसिंह कहे तारो नाथ मैं दास तुम्हारो रे ॥४॥

॥ गान ॥

तर्ज मारवाड़ी डंके की । ताल कैरवा ।

अमर निज पिया हमारो। एक पलक नहीं रहेवत न्यारो॥ आठ पहर नित रहे पास ओ लागे प्यारो रे; अमर निज पिया हमारो ॥ टेर ॥ जसुमति जायो न जन्म धरायो। ना कोई देवकी गर्भ में आयो। सभी विश्व में खेल रह्यो है खेल अपारो रे (अमर निज पिया हमारो) ॥१॥ गाय न चराई न माखन खायो। नहीं ग्वालन संग खेल रचायो। सब कुछ करे और रहत अकरता चातुर प्यारो रे ॥२॥ नहीं गोपिन संग रास रचायो। नहीं किसको दधि लूट के खायो। एक अनेक अनेक एक यूं सिरजन हारो रे ॥३॥ नहीं अर्जुन के थे रथवाय। अर्जुन भी वहाँ दरसे नाँय। कृष्ण कृष्ण के रूप मांय जग मिल गयो सारो रे ॥४॥ कौन कंस को मारण धाय। शत्रु मित्र जहाँ दीखे नाँय। रात दिवस यह करम जगत को चले खूवारो रे ॥५॥ कालयवन मूं भाग्यो नाँय। कौन कनकपुरी रहे जो जाय। जड़ चेतन जहाँ देखूं वहाँ वो रह्यो न न्यारो रे ॥६॥ ना कोई रुक्मिणि लायो जाय। नहीं शिशुपाल को मार हटाय। करम क्रिया से जुदो रहे ओ खेल खिलारो रे ॥७॥ कुरु पाण्डव मार्‌या नहीं कोय। पाप पुन फिर किनको होय। आप रचायो जगत् आप ही मेटन हारो रे ॥८॥ कई राम कई कृष्ण जो होय। दृष्टि धर देखूं तो नहीं कोय। जहाँ देखूं जहाँ एक अखिल है रूप हमारो रे ॥९॥ देवनाथ गुरु मिले निर्वाण। जिन दीनी साची पहिचान। मान उड़्यो अभिमान भरम तम भागो सारो रे ॥१०॥

॥ गान ॥

तर्ज मारवाड़ी इके की । ताल कैरवा ॥

प्रेम पियाला पियो पीवत तुम मत छक जावो रे,
हर्ष से हरि गुण गावो ॥ टेर ॥

मनुष्य जन्म नहीं बारम्बार । लख चौरासी को मुख द्वार । इनको लघ अगाडी कोई मत तुम जावो रे (हर्ष से हरि गुण गावो) ॥ १ ॥ रामचद्र से महा गुणवान । मुनि वशिष्ट से महा विद्वान । सो भी गुणीजन मनुष्य जन्म को खूब सरावो रे ॥ २ ॥ बडे बडे जन सन्त महान् मनुष्य जन्म की करी सरान् । फिट फिट रे नादान रतन तुम मुफत गमावो रे ॥३॥ रतन पदारथ आयो हाथ । कर लो सत् पुरुषा रो साथ । मन को भरम मिटाय रूप निज में मिल जावो रे ॥४॥ मनुष्य जन्म को ये ही लाभ । निज स्वरूप को लखा लो आप । ताप मिटे तिरगुण को जब तुम सब सुख पावो रे ॥५॥ हरि तुम मे अन्तर नही कोय । हरि रूप यह विश्व है सोय । जीव जीव मत बको जगत् को भरम मिटावो रे ॥६॥ नाथ जलन्धर गुरु सुजान । देवनाथ गुरु दिवी पहिचान । मान भयो अब महान् होय निज तत्व दरसावो रे ॥७॥

॥ गान ॥

तर्ज मारवाड़ी रसिये की । ताल दीपचदी ॥
खेल रही यो राधे गोरी ॥टेर॥

सग की सहेली नवेली बिच राधे । श्याम गले धर कर बरजोरी ॥ १ ॥ चैत को मास बसन्त फूल रितु । कर रही कोकिल मधुर किलकोरी ॥ २ ॥ बिच बिच सखिन के चलत यूं श्यामा । गोर श्याम की सुन्दर कैसी जोडी ॥३॥ तीनूं ग्वाल भया अब सीधा । तन-मुख, मन-मुख, करम-मुख की टोली ॥ ४ ॥ मानसिंह कहे सुण म्हारी सुरता । छोड देवो अब पिछली चोरी ॥५ ॥

॥ गान ॥

तर्ज मारवाड़ी रसिये की । ताल दीपचदी ॥
कौन गुना मोय त्यागी सांवरा ॥ टेर ॥

क्या मैं आपसे नाथ लडी थी । क्या मैं तुमसे हठ लागी रे सांवरा ॥ १ ॥ बिच जङ्गल म्हारे पास न कोई । रही अकेली डर लागी रे सांवरा ॥ २॥ क्या मैं हाजरी मे हाजिर न रही थी । जब बतलाई जब जागी रे सांवरा ॥ ३ ॥मान कहे गुरुदेव कृपा करो । अपनी जाण कर मत त्यागी रे सांवरा ॥ ४ ॥

॥ गान ॥

राग लहर सारंग । ताल कैरवा ॥

म्हारे गिरधर वेण बजाई रे, आधीरे माँहे गिरधर वेण बजाई ॥ टेर ॥ सुनते ही वेण जागी सकल हम । तन मन की सुधि बिसराई रे ॥ १ ॥ ज्यों की त्यों हम उठ कर चाली । म्हारी भरी नींद उचकाई रे ॥ २ ॥ जाग्रत उड़ीने म्हारी सुपन ही उड़ गई । सुषुपति पार पहुँचाई रे ॥ ३ ॥ सुषुपति तुरिया मध आधी रैन गई । उठे होय चित चम्पत धाई रे ॥ ६ ॥ जाग्रत न चहिये म्हारे सुपन न सुषुपति । मैं तो तुरिया कदेई छिटकाई रे ॥ ५ ॥ चारूँ में रहत चारूँ सूँ न्यारो । मैं तो उण सूँ सैन मिलाई रे ॥ ७ ॥ देवनाथ गुरु साक्षी हजूर नित । मान रहे उण मांई रे ॥ ८ ॥

## गुरु महिमा

॥ दोहा ॥

नाथ चरण नित वंदना, जिन मोहे कीन सनाथ ।
मान नाथ प्रताप ते, सभी दुःख मिट जात ॥
नाथ चरण भूलूँ नहीं, रात दिवस मोहे भाय ।
नाथ चरण में सुख मिल्यो, दुःख फिर आवे काय ॥

॥छप्पय ॥

सद्गुरु मिले दयाल भरम की गाँठ वहाई । परस्यो पद निर्वाण छाण कर अमी जो पाई । गुण गाऊँ दिन रात नहीं मैं भूलूँ कदाई । ज्ञान की ताल बजाय पोल की चिड़ी उड़ाई । कहे मरुधर पति मान भरम में झूलूँ नाहीं । निज तत्त्व ओलख्यो माँय अबे मुख बोलूं नाहीं ॥

॥ गान ॥

राग प्रभाती । ताल रूपक ॥

आज है धन भाग सजनी भलो ऊगो सूर ।
जीव रा गुरु ब्रह्म कीना भेटिया निज नूर ॥ टेर ॥

नाथ म्हारे घर आविया जद बज्यो अनहद तूर । पाँच ने पचीस डरिया हुवा चकनाचूर ॥१॥ चौरासी चौरासी करताँ पायो दुःख मजबूर । गुरु पद ने परसिया अब भरम भागो दूर ॥२ ॥ एक अनेक अनेक एको मिटी दूजी कूर । भेड़ ज्यांरा सिंह दरस्या उड़ी भरम की धूर ॥३॥ नाथ आया सुख पाया कही सो मंजूर ॥ मान कहे गुण नाथ भूलूं भयो पूरम पूर ॥ ४ ॥

॥ कवित्त ॥

जाने बिन चाले बहुत चाल चाल थाक गये, बिना सतगुरु कोऊ पंथ न बतायो है। ऊजड और मार्ग की खबर नाय पाई कछु, चालत ही रह्यो जैसे अपनो मन चायो है। महा बीगन जगल बीच जाय ऐसे पड़यो, जहाँ भटकट भटकत मन बहुत दु ख पायो है। और नही सहायक जहाँ सदगुरु आय मिले वहा, ज्ञान की चिमट ले अचानक चखायो है। रेरे बेहोश जाग नींद में मत माग लाग, भरम कूप मांय आगे डूब के पगयो हैं। कहे राव मानसिंह जागत ही चेतो हुवो, छोड दियो ऊजड माग माग सीधे आयो है।

॥ गान ॥

राग प्रभाती । ताल रूपक ॥

जोगी रेवो सतगुरु दास, गुरु थाने देवे ब्रह्म प्रकाश ॥ टेर ॥

बिना पर बिन अधर उडणी रहणी अधर आकाश । देव विधि सूँदेव भखणो जद मिटेला फास ॥ १ ॥ बिना मुख बिन बोल वाणी जीवणी बिन श्वास । बिना नेणा देख सब कुछ जद मिटेला त्रास ॥ २ ॥ बिना कानाँ पैर मुद्रा वस्त्र बिना सन्यास । बिना खेचरी पियो अमृत सोई सूर श्यावास ॥ ३ ॥ देवनाथ पकड़यो हाथ उठे जान कौन विनाश । मान मिल गयो महाल् में अब करके कुल को नाश ॥४॥

॥ सवैया ॥

जा गुरुदेव के दरस किये तब टूट गई चित की अविद्याई ।
आतम तत्त्व दिखाय दियो जिन शुद्ध स्वरूप की याद दिलाई ।
भूल गयो बहुत ही दिनते अब आन अचानक दीन जगाई ।
ते गुरुदेव को भूलत नाही जन्म अनेक की नीद उडाई ।
नृप मान कहे गये नही आये भूल हती ते दूर भगाई ॥

॥ गान ॥

राग देश । ताल दीपचन्दी ॥

मैया सतगुरु ऐसा मोय कीना ए ।
गया न आया भटक्या नही बाहर निज माँहे भीना ए ॥ टेर ॥
वन में गया नही खाख लगाई मैं भगवाँ न कीना ए । मेहरम खोज महबूब पाब्रिया आतम रंग भीना ए ॥ १ ॥ माँग न खायो फिरी नही झोली फिर भी रंगे ना ए । सब कुछ कियो अकरता रहे हम सहजे सुख लीना ए ॥ २ ॥ नही त्यागी

संन्यासी भयो मैं अमी रस पीना ए । मन से सर्व नाश कर डाला भस्म कर दीना ए ।। ३ ।। करता करम अकृत होय रहेऊं प्रेम रस पीना ए । वाचक ब्रह्म वचन नहीं भाखूं बण न मत हीना ए ।। ४ ।। हूँ सो हूँ मैं नित्य विभु व्यापक चातुर परवीना ए । मानसिंह गुरुदेव कृपा से यह मत चीना ए ।। ५ ।।

।। गान ।।

राग सारंग । ताल कैरवा ।।

सद्गुरु सहज बतायो । जब रतन हाथ में आयो ।। टेर ।।

मन ममता को दूर हटाई ज्ञान भान दरसायो रे । अपणो रूप आप में परख्यो दूजो हतो मिटायो ।। १ ।। मुझ में जगत् जगत् में मैं हूँ यह स्वरूप समझायो रे । मिथ्या भरम मान कर बैठो तन अभिमान गिरायो ।। २ ।। सत संगत अमृत रस पायो पीवत खूब छकायो रे । अनन्त छक्यो जब सोय गयो फिर जग्यो फेर भर पायो ।।३।। नाथ जलन्धर प्रताप भयो जद सन्त शरणागत आयो रे । देवनाथ गुरु मानसिंह के भ्रम तम दूर भगायो ।। ४ ।।

।। सवैया ।।

और कलारी मिली सगरी जिन गंदो ही गंदो शराब पिलायो ।
असल कलार मिले गुरु अब ही जिन शुद्ध करके यह मद पायो ।
गंदे शराब में जूते चखे नित जाय के कीच तै मुख लपटायो ।
असली मद गुरु द्वारा पियो जिसे पीते ही चकचूर बनायो ।
लानत है ऐसे मरदों को जिन गंदे शराब से प्रेम बढ़ायो ।
देव सी योनि मिली मानुष तन देव ही होय के श्वान कहायो ।
मान कहे अब मानो रे यारो साफ केयो जैसो मद मैं चढ़ायो ।
देवनाथ कृपा करके बचाय लियो जात जन्म डुबायो ।।

।। गान ।।

राग सारंग । ताल कैरवा ।।

सतगुरु को कृष्ण कर जानूं । अब दूजा नाँय पिछानूं ।। टेर ।।

करणी केसर शील को चन्दन प्रेम को पानी आनूं । सूरत शिला पर खूब घिसाऊं लेकर तिलक चढानूं ।।१ ।। भाव को भोजन प्रीति को पानी ध्यान को धूप लगाऊं । सूरत निरत दोऊं भरत हाजरी स्वास को पवन ढुलाऊं ।। २ ।। कृष्ण शब्द को अर्थ बताऊं सबसे कहूं प्रमानूं । पाँच पचीस को कृष कर डारे सोई

कृष्ण सत् मानूं ॥ ३ ॥ नाथ जलन्धर दादा गुरु मेरे जिनसे यह युक्ति जानूं। देवनाथ गुरु मिले अविनाशी कहे मान यश ठानूं ॥४॥

॥ सवैया ॥

कन फूंके गुरु हद के होवत बेहद के गुरु और कहावे।
बेहद के गुरु आन मिले तब ही ले ठौर ठिकाना पावे।
कन फूंके गुरु दाम के लोभी चाहे तिरे शिष्य चाहे डुबावे।
बेहद के गुरु ऐसे है जिन को संग किये सही तिर जावे।
आप ही दाम के लोभ मे है फिर औरन की किम जहाज तिरावे।
उलटे भरम के कूप में डारत जाने फिर पीछा नहीं आवे।
नृप मान कहे ऐसे गुरु ना मिले हम यह विधना को अरज सुनावे।
गुरु मिले सत्‌वक्ता मिले सो आप तिरे और शिष्य तिरावे ॥

॥ सवैया ॥

गुरु ही गुरु बने सब ही पर गुरु कहा नही अर्थ लगावे।
देखा देखी गुरु करें सब ही गुरु-पन कहा यह निश्चय नही पावे।
कान फूंकाय किये गुरुआ वो गुरु काम कछु नही आवे।
गुरु पथ तो सन्त लखे विरला गुरु बीच जाय के सहज समावे।
गुरु देव ही नाथ मिले परिपूरण मान सबी मन भरम मिटावे।
गुरु मे शिष्य है शिष्य मे गुरु है यू एक स्वरूप मे सहज समावे ॥

॥ कवित्त ॥

प्यारो नही गुरु पद कानहू फूंकाये झूठे, कान मान कुर सोई गुरु बन आयो है। ऐसो गुरु काम नही आत है स्वप्न हू मे, जात तिरने को और उल्टो डुबायो है। अर्थ हू न जाने है कि गुरु कहे किन हू को, देखा देखी कर गुरु करने को धायो है। गुरपद पाय ध्याय पार हु हो जाये जब, गुरु को पद कोई सहज न कहायो है। कहे राव मानसिंह गुरु पद नही जाने, मनुष्य जन्म पाय के यो ही लजायो है। अन्न के बदले में घास नही खायो गाफिल, सींग न दिये जो देन पशु ही कहायो है ॥

॥ कवित्त ॥

गुरु पै गयो तो हतो पाप के हटावने को, पाप के हटाने एवज दूणो बान्ध लायो है। मानहू गुमान बीच मावत न फूल्यो फूल्यो, अब गुरु कीन हम ब्रह्म हू कहायो है। ब्रह्म सिवा नही बात वार्ता करे दिन रात, करत हुकम सबही को यो सुनायो है। कहे राव मानसिंह इतके न उतके है, दोनो ही तरफ ते जात वो डुबायो है ॥

॥ सवैया ॥

कलि काल मिले गुरु आन जो ऐसे तान के शिष्य पै छुरी चलावे।
आन ही आन बके सब ही स्वप्ने गुरु पंथ की राह न पावे।
केते ही भूत और प्रेत दिखावत केते ही जन्त्र और तन्त्र बतावे।
आयो है शिष्य केहि काज इसे कोई शिष्य बूझे न कोई गुरु बूझावे।
द्वंद ही द्वंद में जात यों ही दिन आनन्द उन्हें कैसे कर पावें।
शिष्य जान लियो गुरु कौन हमें गुरु जान लियो पूजा यूं आवे।
गुरु शिष्य की आन परे खबरी कोई ताय तपाय कुरसान चढ़ावे।
असली होय करे असली नकली जो होय तुरत भग जावे।
नृपमान कहे गुरु देवनाथ कीने जब पूरण पारख आवे।
हम क्षत्री के पूत हैं भूत से बिन पारख कब शीश नमावें॥

॥ सवैया ॥

औरो के शीश उतार लेवें हम तो अपने किम शीश धरें रे।
पारख परख किया हमने जब शीश उतार के भेंट करें रे।
यावत् मात्र नमें हमको फिर हम क्यों उनके पांव परें रे।
स्वयं विष्णु को रूप कहे हमें तो हम औरों से क्यों जो डरें रे।
पर विष्णु के विष्णु मिले गुरु हैं अभिमान जो मान को दूर हरें रे।
जीव ही जीव मिटयो बकलो गुरु ब्रह्म मिले जा में जीव गरे रे॥

॥ कवित्त ॥

सोनो ज्यूं सुनार ताप देत कस साफ लेत, जौहरी ज्यूं हीरा घन चोट से चढ़ावे है। नाना विध रतन भांति ताहि को परख लेत, अपनी समझ कोई खोटो हू न खावे है। नारी सो ब्याह करत सौ सौ जो परीक्षा लेत, काम जो अनन्त करत बुद्धि को लगावे है। देखो अन्धाधुन्ध या जगत बीच पड़ी कैसी, तारणहार कहत जाको खबर हू न पावे है। सौंपे तन मन धन सगरो पूछत नांय मोक्ष डगरों, कान फूंक देत यूं गुरु जो कहावे है। आप तो डूबे सो डूबे या में नांय कसर नेक, सुत मित्र गोत्रन को यही समझावे है। पीढ़ी अनन्त तक यों ही किये जात, साचे और झूठे को भेद हू न पावे है। सन्त तथा मूर्ख कोई न क्यो होत तहां, वाको नहीं पूजत स्यान को पुजावे है। कहत राव मानसिंह अन्ध विश्वास कैसो, एक भेड़ गिरी जा में सबही गिर जावे है। देवनाथ हाथ पकड़ बार बार कहत यूं, एते परख ले तो क्यों गुरु न परखावे है॥

॥ दोहा ॥

चेलों में श्रद्धा नही, गुरु जो मिला धूरत ।
मान मिले दो एक से, कैसे मिले बेहद ॥
कुछ शिष्य की श्रद्धा होवे, और गुरु उपकारी होय ।
मान तुरत ही तार दे, देरी लगे न कोय ॥
शिष्य जाने कुछ ना देऊ, गुरु सर्वस्व हर लेत ।
मानसिंह दोऊ एक सा, मिली कीच में रेत ॥
गुरु को काम है तारणो, शिष्य को तिरणो होय ।
पातर जोय के शीश धरो, मुफ्त शीश मत खोय ॥
गुरु गूंगा होय ज्ञान में, बावला ब्रह्म में होय ।
अगम निगम गैला रहे, तो शीश नमाऊ सोय ॥
ऊपर से रह बावला, मन मतलबिया यार ।
मानसिंह ऐसे गुरु तणी, बार बार धिक्कार ॥

॥ सवैया ॥

ऊपर तें रहे गैला बगा निज मुख तें कुछ का कुछ बक जावे ।
मरने ते तो डरे इतनो कभी स्वप्ने जहर डली नही खावे ।
जगत दिखाय के स्वांग करे यूं देखो यह बावरे पूजन जावे ।
पत्थर पूजो चाहे पूजो उन्हें उनमे जो मिले तो उनमे पावे ।
जो तुम को कुछ पूजन हो ब्रह्म बेत्ता को पूजो वह तारे निरावे ।
देवनाथ मिले ब्रह्म निष्ठा सो मान की बेड़ी पार लगावे ।

॥ सावैया ॥

होय अजान फिरे हम कई दिन केतेक भूत और प्रेत पूजाये ।
पीर पैगम्बर पूज रहे और बहुतन की जो झूठन खाये ।
तदपि मन यह मान्यो नही और भूल ही भरम बीच भटकाये ।
सतगुरु समरथ आन मिले जब भरम की गांठ को दूर भगाये ।
नृपमान को जान पडी अब ही अब नही हम गये नही हम आये ।
परिपूरन भरयो सब मे मैं व्यापक नर भूले जिके मोय दूर बताये ॥

॥ गान ॥

तर्ज मारवाड़ी रसिये की । ताल दीपचन्दी ॥

कौन उपाय करूं देवा ॥टेर ॥

धन सुत धरा में त्याग कर जाऊं; यह तन कष्ट मोहे नाँय सहेवा ॥ १ ॥ हेरत हेरत हार गयो मैं; हेरूं कहाँ नहीं खोज लगेवा ॥ २ ॥ जहाँ जाऊं जहाँ दूर बतावे; आगे से आगे थिर ना रहेवा ॥ ३ ॥ द्वारा जगदीश रामेश्वर बद्री; उनसे ही आगे और कहेवा ॥४॥ गङ्गा जमुना और न्हाये गोमती; पार तोई किण नाँय करेवा ॥ ५ ॥ नाँय मिले जद विषय रस ही चोखो; या में तो प्रकट कुछ आनन्द मिलेवा ॥६॥ योगी जपी तपी संन्यासी; इन विषयों से एक हू नाँय बचेवा ॥ ७ ॥ ब्रह्मा दौड़ पुत्री संग भाग्यो; शिव भिलनी के पीछे भगेवा ॥८॥ विष्णु और इन्द्र बचे नहीं एको; तो तुच्छ नर की गत कौन कहेवा ॥९॥ आप मिले अब मोय बतावमें छोड़ देऊँ विषय कैसे गृहवा ॥१०॥ मान कहे म्हाँने अधविच मत छोड़ो; मैं तो भटकने आगे हैरान भयेवा ॥११॥

॥ गान ॥

तर्ज मारवाड़ी रसिये की । ताल दीपचन्दी ॥

शिष्य बाहर भटक्याँ तू नहीं पावे ॥ टेर ॥

आगे नहीं ए तो झूठ कहे यूं; झूठा ही कागद रा घोड़ा चलावे ॥ १ ॥
आगो छूटे नहीं सुख पावे नहीं; यों ही जीव मार नित खावे ॥ २ ॥
विषयानन्द तो क्षणिक है भाई; भोग भोग्याँ पीछे मिट जावे ॥ ३ ॥
घर मत त्याग जाय क्यों वन में; मुफ्त धोखे में क्यों उलझावे ॥ ४ ॥
प्रारब्ध भोग राज थ ने मिलियो; भोग भोग क्यों नहीं आफत मिटावे ॥ ५ ॥
जो प्रारब्ध तज्याँ सूँ होवे संचित; फेर जन्म धर दुःख सहावे ॥ ६ ॥
कर कर राज विघ्न नहीं कीजो; जनक कथा सुन चित सुख पावे ॥ ७ ॥
राम वशिष्ठ गया नहीं वन में, दरसण कर मन थिर होय जावे ॥ ८ ॥
देवनाथ कहे है तेरा तू; दूजो है कौन जिनको खोजण जावे ॥ ९ ॥

॥ गान ॥

तर्ज मारवाड़ी डंके की । ताल कैरवा ॥

मान वचन

नाथ हूँ दास तुमारो । जीव अहंकार कियो मोय न्यारो ॥
ऐसी बूटी देवो भस्म होय जावे सारो रे, नाथ हूँ दास तुमारो ॥ टेर ॥

मैं शिष्य शरण तुम्हारी आयो। तुम समान दूजो नहीं पायो। मैं हूँ दास अज्ञान जा
दुःख मेरो निवारो रे, नाथ हूँ दास तुमारो ॥ १ ॥

गुरु वचन

मान अज्ञान निवारो। अपने रूप को आप विचारो। ऐसो है अवसान हाथ रे
मन तुम हारो रे, मान अज्ञान निवारो ॥ टेर ॥ मूल अहंकार तो जासी नाँय
सूक्ष्म रूप रहे उर माय। मत अहंकार जा करे तत्त्वमसि रूप तुम्हारो रे; मान
अज्ञान निवारो ॥ २ ॥

मान वचन

पहले ब्रह्म एक जो होय। फिर कहो जीव भयो किम दोय। यह अचरज मोहे
आय साफ कहो अर्थ विचारो रे, नाथ हूं ॥ ३ ॥

गुरु वचन

पडी अविद्या की उर छाँय। जाते ब्रह्म को जीव कहाय। इसी भरम में अलुझ
गयो जग बण गयो न्यारो रे, मान अज्ञान ॥ ४ ॥

मान वचन

एक हुतो तो पडी क्यो छाँय। क्यो जग प्रपंच के दुःख पाय। भरम भूल फैलाय
कियो सब ही रुलियारे रे, नाथ हूँ ॥ ५ ॥

गुरु वचन

माया ही ब्रह्म रूप यह जान। माया ब्रह्म भिन्न मत मान। देवनाथ कहे मान यही
सिद्धान्त हमारे रे, मान अज्ञान ॥ ६ ॥

मान वचन

भली करी तुम दीन दयाल। थोडे में सब मेट्या जाल। मानसिंह अहसान को नहीं
भूलन हारो रे, नाथ हूँ ॥ ७ ॥

॥ गान ॥

तर्ज मारवाडी इके की। ताल कँरवा ॥

सूती घोर नींद में मोको आन जगाई रे, हमें सत गुरु चेताई ॥ टेर ॥
सूती आज काल की नाँय। अनन्त जन्म की नींद में छाय। अबके कृपा कर ॐकार
ध्वनि गुरु सुनाई रे, हमें सतगुरु चेताई ॥ १ ॥ मैं तो जानी जग की आस।
बणबण खूब करम की फाम। करम भरम किया दूर सतम मे मोय मिलाई रे

॥ २ ॥ देखी मन में वात बिचार। दूजो वरण वरण खाई मार। एक रूप में मिली फेर मिट गई दुख-दाई रे ॥ ३ ॥ अब नहीं हूँ मैं नर और नार। मिट गये मन के द्वैत विकार। असल रूप को पाय नकल को दूर हटाई रे ॥ ४ ॥ देवनाथ गुरु कीनो साथ। पकड़ लियो मजबूती से हाथ। मान नाथ की शरण गया करम जल जाई रे ॥५॥

॥ गान ॥

राग काफी। ताल दीपचन्दी ॥

मिथ्या मैं तो भटक भटक मर जाती। बिना सतगुरु गम कैसे पाती।। टेर ॥ पिछली वात याद मोहे आवे, उमगत है मेरी छाती। हा हा जन्म खोया कई भुक्ता, फिर भी मुफ्त खो जाती ॥ १ ॥ वहुत ही वार मनुष्य जन्म लियो, भटक यूँ ही दुःख पाती। जो मिलिया सो मिलिया स्वारथिया, दिन दिन रही मैंजराती ॥ २ ॥ सतगुरु मिलिया अन्तर टलिया, वाची प्रेम की पाती। ऐंड़ा सत्गुरु भव दुःख मेट्या, मेटी त्रिविध दुःख राती ॥ ३ ॥ देवनाथ गुरु समरथ मिलिया, नहीं तो वहुत अलुझाती। मानसिंह घर वैठा ही जोया, ऐसी वात सुहाती ॥ ४ ॥

॥ गान ॥

राग काफी। ताल दीपचन्दी ॥

कर्म तुम ऐसा कीजे; करत करत नहीं छीजे ॥ टेर ॥
हरि मय कर्म करो सभी कुछ, देह दुःख मत लीजे। निर्विकल्प हो करो कर्म सब, ब्रह्म सुधा रस पीजे ॥ १ ॥ पाप ने पुण्य अपणा जद माने, मान्यों ही दुःख भुगतीजे। कृष्ण शरण होय कर्म करो कुछ, फल इच्छा मत लीजे ॥ २ ॥ राम किया और कृष्ण किया कर्म, औरों की कौन कहीजे। लम्पट फन्द करो मत दुष्कर्म, मन मांयलें ने समझीजे ॥ ३ ॥ देवनाथ कहे मान मान शिष्य, गीता भेद पढ़ लीजे। तुम से कही सो झूठ होय तो पलट जाव मोथे दीजे ॥ ४ ॥

॥ गान ॥

राग काफी। ताल दीपचन्दी ॥

आज तुम भली यह वात वताई; भूलूं नहीं गुण मैं गुसाई ॥ टेर ॥
योग ने यज्ञ कर्म यह कह कह, सगरी जगत डुबाई। पोला पंथ को अन्त नहीं आवे, ए तो जिण किण खेंच मचाई, आतम डग में भरमाई ॥ १ ॥ योगी केयो योग को मारग, त्याग संन्यासी लगाई। कर्मकाण्डी के यो यज्ञ हवन करो, निज तत्त्व वात छिपाई, केयां विन कैसे दरसाई ॥ २ ॥ नाना शास्त्र नाना मत कीना, सुरझे नहीं

उग्झाई । गोना एक अनेक भये मन, सुगत मति अकुलाई, लगे अब कौन उपाई ॥ ३ ॥ आज कही तुम वात समझ लो, अब मैं भटकूं नांई । ऐसे ही म्हां ने पहिला कह देवन, लो भूल के क्यो विप खाई, समझ निज रूप लखाई ॥ ४ ॥ मूको ब्रह्म दाय नही आयो, जिनगो दया छिटकाई । कर्ता ब्रह्म हमे समझायो, अब मैं छोड़ूं नांई, धरूं ज्ञान उर के मांई ॥ ५ ॥ देवनाथ गुरु माफ करो मोको, जो तकलीफ उठाई । मानसिंह निज दास आपको, जिण ब्रह्म तेज दरसाई, रूप निज अपणो मिलाई ॥ ६ ॥

॥ गान ॥

राग काफी । ताल दीपचन्दी ॥

मान तेरे अज हूं अज्ञान रह्यो है, भरमना के बीच छयो है ॥ टेर ॥

काको तकलीफ और कौन उठावें, यह क्या केय रयो है । ठाकुर कौन दास पुनि कौन है, मेरो ही रूप भयो है, भरम सब दूर गयो है ॥ १ ॥ कुण तकलीफ करे कुण दूजो, कुण दुःख सुख सह्यो है । मेरी विभूति विभू विच व्यापक, एको ही छाय रह्यो है, सन्त कोई समझ गयो है ॥२॥ सो नोय दोय समझ अत मन मे, एक ही रह्यो है । देवनाथ कहे मानसिंह तू, नींद मे सोया रह्यो है, वात मेरो भूल गयो होय है ॥ ३ ॥

॥ गान ॥

राग काफी । ताल दीपचन्दी ॥

मान वचन

नाथ मेरी भूल भई हद भारी, करो अब माफ करतारी ॥ टेर ॥

भूल के कयो नाथ मैं मुख से, कीनो द्वैत विकारी । अब तुम रूप मेरे निज कहिये, भरमना भगी है हमारी ॥ १ ॥

गुरु वचन

मान तुम समझ समझ मुख बोलो, वचन धर काटे तोलो ॥ टेर ॥

करे को माफ गुनो है किसको, इत उत काहे को डोलो । मेरो रूप तो और बने क्यूं, लेत जीव पण ओलो ॥ २ ॥

मान वचन

घणां दिनां सूं पडी अविद्या, छोडन नही मेरी लारी । और ही सौर उमर भर वकियो, आदन पड़ी हमारी ॥ ३ ॥

गुरु वचन

वहुत दिन वक्यो सो छोड़दे अव तू, मत इमरत विष घोलो जहर पियो तुम वहुत दिनाँ तक, अव तो वाहर ढोलो; ॥ ४ ॥

मान वचन

मारूँ वहुत तभी नही माने, मूरख भई बुद्धि नारी । जन्म समूलो अफीम भख्यो मुख, यह क्या जाणत बिचारी ॥ ५ ॥

गुरु वचन

तू और बुद्धि दोय लखेगो, मिटे न भरम रो गोलो । मन बुद्धि चित अहंकार तू ही है, दूजो नहीं किनको जोलो ॥ ६ ॥

॥ मान वचन ॥

हे हे नाथ वात कही अव तुम, याही भूल दुख भारी । कर लूँ एक दोय नही राखूं, नहीं पुरुष नहीं नारी ॥ ७ ॥

गुरु वचन

वाह वाह तू ऐसे कर समझ्यो, तेरे में तू ही मिले लो । देवनाथ कहे यूं कर समझो, जीव जाय ब्रह्म में गले लो ॥ ८ ॥

मान वचन

साची वात हाथ अव आई, मिट गई द्वैत विकारी । मानसिंह गुरु देवनाथ विच, जर गई अविद्या सारी ॥ ६ ॥

॥ गान ॥

राग काफी—होरी । ताल दीपचन्दी ॥

ऐसी होरी सत्गुरु खेलाई; जुगती सूँ मोय समझाई ॥ टेर ॥

वहुत वियोग सयो मेरी सजनी, भोग भोग दुख पाई । सत्गुरु संग रंग डार्‌यो ऐसो, अव रंग उतरे नाँई; सदा एक रंग रंगाई ॥१॥ लख चौरासी फिरी मैं भटकत, किणी ने सही न वताई । ऊँच ने नीच जन्म धरिया वहुता, घर घर जनम दुःख पाई सुखी नहीं कोई वनाई ॥२॥ और होरी मैं हारत्ते वैठी, जीत कदे ही नहीं आई । सत्गुरु संग कियो है मैं अव के, भिड़ताँई फाग जिताई; पिया जी से आन मिलाई ॥३॥ आ होरी देख आनन्द भयो मन, पिछली को पछताई । ऐसे ही फाग खेल लेती पहिला, मूरख जन्म गमाई; अव के ही सत्गुरु समझाई ॥४॥ किणी तो कैयो घरवार छोड़ दे, किणी कैयो दुःख दाई । सव कुछ करत वताई मेरे सत्गुरु, पिव

उरझाई । सीना एक अनेक भये सत, सुगन भनि अरुलाई, लगे अब कौन उपाई ॥ ३ ॥ आज कही तुम बात समझ की, अब मैं भटकूं नाहि । ऐसे ही म्हाँ ने परिख्या कर देखल, तो भ्रम के बयो विष खाई, समझ निज रूप लखाई ॥ ४ ॥ मूको ब्रह्म दाय नहीं आयो, जिनगो दया छिटकाई । कर्ता ब्रह्म हमें समझावो, अब मैं छाड़ं नाहि, धरूं ज्ञान उर के माई ॥ ५ ॥ देवनाथ गुरु माफ करो मोबो, जो तकलीफ उठाई । मानसिंह निज दास आपको, जिण ब्रह्म तेज दरसाई, रूप निज अपणो मिलाई ॥ ६ ॥

॥ गान ॥

राग काफी । ताल दीपचन्दी ॥

मान तेरे अज हू अज्ञान रह्यो है, भरमना के बीच दयो है ॥ टेर ॥

काको तकलीफ और कौन उठावे, यह क्या वेष रयो है । ठाकुर कौन दास पुनि कौन है, मेरो ही रूप भयो है, भरम सब दूर गयो है ॥ १ ॥ कुण तकलीफ करे कुण दूजो, कुण दुःख सुख सह्यो है । मेरी विभूति विभू विच व्यापक, एको ही छाय रह्यो है, सन्त कोई समझ गयो है ॥२॥ सो तोय दीय समझ मन मन मे, एक ही रह्यो है । देवनाथ कहे मानसिंह तू, नींद मे सोया रह्या है, बात मेरी भूल गयो होय है ॥ ३ ॥

॥ गान ॥

राग काफी । ताल दीपचन्दी ॥

मान वचन

नाथ मेरी भूल भई हद भारी, करो अब माफ कसूरी ॥ टेर ॥

भूल के बयो नाथ मैं मुख स, कीनो द्वैत विकारी । अब तुम रूप मेरे निज कहिये, भरमना भगी है हमारी ॥ १ ॥

गुरु वचन

मान तुम समझ समझ मुख बोलो, वचन धर काटे तोलो ॥ टेर ॥

करे को माफ गुनो है किसको, इत उन काहे को डोलो । मेरा रूप तो और बने क्यूं, तेन जीव पण ओलो ॥ २ ॥

मान वचन

घणां दिनां सूं पड़ी अविद्या, छोडन नहीं मेरी लारी । और ही और उमर सब बकियो, आदत पड़ी हमारी ॥ ३ ॥

गुरु वचन

बहुत दिन बक्यो सो छोड़दे अब तू, मत इमरत विष घोलो जहर पियो तुम बहुत दिनाँ तक, अब तो बाहर ढोलो; ।। ४ ।।

मान वचन

मारूँ बहुत तभी नही माने, मूरख भई बुद्धि नारी । जन्म समूलो अफीम भख्यो मुख, यह क्या जाणत बिचारी ।। ५ ।।

गुरु वचन

तू और बुद्धि दोय लखेगो, मिटे न भरम रो गोलो । मन बुद्धि चित अहंकार तू ही है, दूजो नहीं किनको जोलो ।। ६ ।।

।। मान वचन ।।

हे हे नाथ बात कही अब तुम, याही भूल दुख भारी । कर लूं एक दोय नही राखूं, नहीं पुरुष नहीं नारी ।। ७ ।।

गुरु वचन

वाह वाह तू ऐसे कर समझ्यो, तेरे में तू ही मिले लो । देवनाथ कहे यूं कर समझो, जीव जाय ब्रह्म में गले लो ।। ८ ।।

मान वचन

साची बात हाथ अब आई, मिट गई द्वैत विकारी । मानसिंह गुरु देवनाथ बिच, जर गई अविद्या सारी ।। ६ ।।

।। गान ।।

राग काफी—होरी । ताल दीपचन्दी ।।

ऐसी होरी सत्गुरु खेलाई; जुगती सूं मोय समझाई ।। टेर ।।

बहुत वियोग सेयो मेरी सजनी, भोग भोग दुख पाई । सत्गुरु संग रंग डार्यो ऐसो, अब रंग उतरे नाँई; सदा एक रंग रंगाई ।।१।। लख चौरासी फिरी मैं भटकत, किणी ने सही न बताई । ऊँच ने नीच जन्म धरिया बहुता, घर घर जनम दुःख पाई सुखी नहीं कोई बनाई ।।२।। और होरी मैं हारने बैठी, जीत कदे ही नहीं आई । सत्गुरु संग कियो है मैं अब के, भिड़ताँई फाग जिताई; पिया जी से आन मिलाई ।।३।। आ होरी देख आनन्द भयो मन, पिछली को पछताई । ऐसे ही फाग खेल लेती पहिला, मूरख जन्म गमाई; अब के ही सत्गुरु समझाई ।।४।। किणी तो कयो घरबार छोड़ दे, किणी कयो दुःख दाई । सब कुछ करत बताई मेरे सत्गुरु, पिव

पायो है घर माँई, कही न गई न कही आई ॥५॥ राज ने पाट होत होरी ये सब कल कल इण माई । सब गण्यां संग रहुँ मैं रात दिन, सुरत ठिकाणे ठाई, पलक अलगी नही जाई ॥६॥ कियो राज सन्यास लियो नही, सब सुख दरस्यो है मांई । सब कुछ करत अकरता रहणो, ब्रह्म पाग सुखदाई, सुपने ही दुख उपजे नांई ॥७॥ देवनाथ गुरु दया करी है, अब मैं भटकूं नांहि । मानसिंह घर में सिव पायो, अब बाहर जाय बलाई, मिथ्या कुण रोग लगाई ॥८॥

॥ गान ॥

राग काफी । ताल दीपचन्दी ॥

हरी जी सूं हेत लगायो, उड गया सब अभिमान ॥ टेर ॥

हरि गुरु धर अवतार आविया, मेट्या म्हारे दुखडे री खान । दे उपदेश पार कियो भव से, प्रकट बताई पिछान ॥१॥ मैं तो गुरु ने मानुष जाण्या, जब तक हुतो अज्ञान । ज्ञान भान म्हांने प्रकट दिखायो, मारया शब्द रा बान ॥२॥ मैं तो जाण्यो हरि दूर बसत है, भोग्या कष्ट महान् । पडदो उठाय देख्यो उर अन्दर, तो मैं ही मेरा आतम राम ॥३॥ गङ्गा जमुना भटक गोदावरी, खूब भयो मैं हेरान । अडसठ तीरथ दिया गुरु घर मे, पीऊँ खूब जल छान ॥४॥ देवनाथ के साथ रयां सूं, होय गयो देव समान । मानसिंह अब भेड पणो नहीं, हुए ब्रह्म गल्तान ॥५॥

॥ गान ॥

राग मारु । ताल कैरवा ॥

मने सूते आय जगायो, गुरु प्रेम पियालो पायो । उठे पीतां ही मगन बणायो, जद जन्म ने मरण मिटायो ॥ टेर ॥

मैं तो मगन नशे रे मांई, उठे उलटी प्रेम दरयाई । सब विषयां रो मूल उडायो । गुरु प्रेम पियालो पायो ॥१॥ मैं तो पूरण नशे मे गट छाया, जद सत्गुरु सैन बताया । मने सैनी सूं समझायो । गुरु० ॥२॥ मैं तो बन मे गयो न रेयो बस्ती, मैं तो पालो चढयो न हस्ती । उठे मग में रतन मिलायो । गुरु० ॥३॥ अब हरि रूप जग सारो, म्हारो हरि नही किण सूँ न्यारो । म्हारो पडदो सतगुरु उठायो । गुरु० ॥४॥ गुरु देवनाथ सन्यासी, ज्यांरी तुरिये रूप माहे कासी । कहे मान शिव रूप समझायो । गुरु० ॥५॥

॥ आरती ॥

ॐ जय नाथं देवा प्रभु जय नाथं देवा; दीनानाथ जगत् मय स्वामी
कर हूं मैं सेवा । ॐ जय नाथं देवा ॥ टेर ॥

ज्ञान विचार काम अति सुन्दर शोभित मन मोवे । शुद्ध विवेक वेराग के कुण्डल देखत सुख होवे ॥ १ ॥ सत की सेली सहज नित सुमरन मूरत मंगलकारी । एक अनेक अनेक एक में गुप्त नहीं है जारी ॥ २ ॥ जीवों काज जन्म धर आये निगुण सगुण होया । मानुष तन धर जीव जगाये भ्रम तम सब खोया ॥ ३ ॥ चाँद ने सूरज जोत जगे निर्मल कभी न बुझे स्वामी । सोहं शब्द को शङ्ख वजत नित जग में अन्तर्यामी ॥ ४ ॥ जेती बूटी जड़ी गंध वह धूप रूप जानो । जेते विश्व पुष्प खिले तेरे ये वरुण माल मानो ॥५॥ तुम हम हम तुम एक हैं स्वामी और नहीं कोई । अपनी आरती आप करत नित नहीं द्वितीया होई ॥ ६ ॥ देवनाथ गुरुनाथ मान के नाथ रूप कीना । ऐसी आरती करी मैं प्रेम सूँनिज स्वरूप चीना ॥ ७ ॥ इन आरती को गावे और चीनो ये ही फल है भाई । अपने आप विच आप समावत फिर न जन्म आई ॥ ८ ॥ जीवन मोक्ष मिलत इन माँही मुवाँ है मोक्ष झूठी । मानसिंह ऐसी करी जो आरती जीवत मोक्ष लूटी ॥ ९ ॥

भरत-रहूगण सम्वाद

॥ सवैया ॥

भरत जिसे तो ज्ञानी नहीं जिन सर्वजीतक नाम परायो ।
मोह की फाँक उठी उनमें जिन हिरण के गर्भ में जन्म धरायो ।
जो कीनी हती सब मोह ने खोई पलट विप्र गृह जन्म जो पायो ।
चेत गयो अपने मन में मुख मौन रह्यो कछु ना जो कहायो ।
माँ और बाप नहीं जिनके कुटुम्ब जंगल विच जा छिटकायो ।
अपने नही कुछ काम की यह देखो स्वारथ को खेल रचायो ।
राजा ते तो भये जो मुनि मुनि ते हिरण अब विप्र कहवायो ।
नृपमान कहे यह मोह की फास है चढ़ने न दियो जिन पीछो गिरायो ।

॥ कवित्त ॥

बैठो मुनि जंगल बीच कोई नहीं आय जहाँ, जंगल बीच राजा एक पिंजस चढ़ आयो है । कहार एक गया थाक कलेजे में एक उठी चाक, और नहीं मिला कोई भरत मुनि पायो है । कहार ने जोड़ दीन दया न कुछ मन में कीन, भरत के मन निज धर्म जो समायो है । पाँव तले चीटीं आय ताको चलते बचाय, अपनो रूप जान उने मारन न चायो है ॥

॥ दोहा ॥

राजा हो यों कहने लगो धक्का लगत है मोय ।
रे तुमको कुछ डर नही, ठीक न चलते कोय ॥

॥ चौपाई ॥

जोड़ी कहार फरियाद सुनाई । है महाराज दोप मम नांई ॥
नयो कहार ठीक नही चाले । तेहि कारण यह पिजस हाले ॥
नृप ने मुनि पर हाथ चलाया । हाहा कर हस दाँत दिखाया ॥

॥ सवैया ॥

जब मुनि को हम जोय, राजा मन शका अति । यह कोई साधु होय, जुलम भयो मम हाथ ते ॥ लागत ऊपर चोट, दन्त काढ हड हड हसे । बधी पाप की पोट, आज सतायो साध हम ॥

॥ चौपाई ॥

तुरन्त नरेश पिजस धरवायो । मुनि चरणो मे शीश नवायो ॥
कहो तुम कौन हो देव दयाला । सबी खोल कहो बात कृपाला ॥

॥ दोहा ॥

भरत मुनि हम के कही, तुम सो हम ही होय ।
तुम हम मे अन्तर नही, भेद न जानो कोय ॥

॥ सवैया ॥

बात सुनि मुनि राज की तो नरेश अति मन में शरमायो ।
जुलम कियो हम जुलम कियो हम जुलम कियो यह मन सतायो ।
माफ करो तुम माफ करो महाराज मेरो यह कसूर बन आयो ।
मै तो जान अजान हनो मो को नही कोई खबर यह पायो ।
ऐसी विनय जब राव करी ऋषिराज फेर मन मे हसियायो ।
जैसे किये तैसे भोगने है नृप तेरो कौन कसूर कहवायो ।
मै सो तू और तू सो मैं हूँ मुझ तुझ मे नही अन्तर रहवायो ।
तेरे स्वरूप मे जाय मिले तो कसूर नही न कसूर कमायो ।
नृप मान कहे देखो गुण सन्त के दु ख पाय के जागरत ज्ञान बताओ ।
मारग मे ही गुरु पाय लियो नृप राह से ही उलटो फिर धायो ॥

॥ चौपाई ॥

भरत महाराज के पद सिर दीना। उत्तम ज्ञान रस अमृत पीना॥
कह यूं भरत भूपति कहाँ जावो। जावत काम कहा मोय बतावो॥
शीश नवाय के कहत नरेशु। जावत लेन गुरु को उपदेशु॥
जो तुम मोको याँही समझायो। चाह हती ते याँ ही मैं पायो॥
"तत्वम्" को मोको अज्ञाना। "तत्वमसि" पद अब पहिचाना॥

॥ सोरठा ॥

एको उपज्यो ज्ञान, लगी कटारी मारकी। वाई सँत सुजान,
वाई खाली ना गई॥

॥ चौपाई ॥

ऐसी कटारी लगे न उर कोई। सुन सुन कथा कान दड़े होई॥
सुनी भागवत बीसोंई वारा। जिनकी कथा कुछ कियो न विचारा॥
जीव "राव" और पिजस "देहा"। अन्तःकरण या में "कहार" जुड़ेहा॥
अब यह चाहे जहाँ ले जावे। इनको वरजण हार न आवे॥
बुद्धि कहार को भई है बीमारी। जगत् जंगल विच गुरु दातारी॥
जिनको भाव कहार है भाई। जोड़ दियो पिजस के माँई॥
दया भाव गुरु कोई ऐसो। अपनो स्वरूप समझ ले जैसो॥
जीव गरीब सो चींटीं बचावे। जीव राव को यह बात न भावे॥
उन ले मन को हुक्म दे दीना। जाण संत पर वार उण कीना॥
कीनो वार संत हंसियावे। अन्तर क्रोध जरा नहीं लावे॥

॥ दोहा ॥

देह अभिमान से उतर के, जीव जो नीचे आय।
सतगुरु चरणों शीश धरयो, भूल के समझ्यो नांय॥
कहे जीव तुम कौन हो, कहा तुमारो नाम।
सही सही मोय बताइये, मोय होय विसराम॥
ज्ञान संत मुख यूं कह्यो, तुम सो मैं ही जान।
मैं तू कोई दूजा नहीं, कहे राव यूं मान॥
तेरो मेरो एक ही, दूजो कोई नहीं गाम।
तू रहे वहां मैं ही रहूं, मुझ में ही तेरो धाम॥

॥ सवैया ॥

ऐसी कटारी दीवी गुरु ने अब जीव पलट पाछो दिस आयो ।
पूछ्यो जब गुरु देव गुसांई कारण कोण आगे तू धायो ।
जानो इनो मैं ढूढन को सो तो तुम अब मुझ मे ही बनायो ।
देवहु नाथ भरत बन के नृप मान जैसो निटुर चेतायो ॥

॥ चौपाई ॥

भरत मुनि की कही जो कहानी । बात न समझो याका समझो निशानी ॥
ऐसे ही भागवत सभी बिचारो । नाहक कूट कूट शिर मारो ॥
एक ते द्वादश स्कध के माँई । ये ही बात कोई दूजी नाँई ॥
पुराण बडो मैं कब तक गाऊ । सार इतो ते साफ सुनाऊ ॥

॥ दोहा ॥

यूं ले सब सक्षेप ते, बारे ही किये बयान ।

# व्यावहारिक आत्म-ज्ञान

॥ दोहा ॥

मानसिह या जगत मे, छाछ पीवन सब जाय ।
घृत कोई हरिजन पीवे, रहे सुख रूप समाय ॥
छाछ तो पीनी सहज है, घृत पियो नही जाय ।
पीवत उपजे कुमतुमी, पीये तो नाथ समाय ॥

॥ गान ॥

राग भैरवी । ताल कैरवा ॥
हम पीते ही प्याला मस्तान हुवे ॥ टेर ॥

वहुत दिनाँ तक रहे वियोगी, पच पच के हैरान हुवे ॥ १ ॥
दोय ही दोय एक नही कीना, भँवर जाल परेशान हुवे ॥ २ ॥
गये न बन मे रगे न बस्तर, ना कोई सागन खान हुवे ॥ ३ ॥
स्वासं न रोक्या जराई न लकडी, हम डोलत स्वस्थिर ध्यान हुवे ॥४॥
राज तज्यो नही काज तज्यो नही, सब कुछ करते महान् हुवे ॥५॥
मेरी योग्यता मुझसे झलकी, घर ज्ञान दर्पण पहिचान हुवे ॥६॥
देवनाथ गुरु के स्वरूप मे, मान जाय श्रीमान हुवे ॥ ७ ॥

॥ सवैया ॥

काहे को अर्थ व्यर्थ करो निज अर्थ की सुरत नहीं मन आने ।
आप में अर्थ भयो अपनो फिर अनरथ सब ही दीन मिटाने ।
आप को अर्थ न जीयो कभी अनरथ व्यर्थ में आन जुड़ाने ।
नृप मान कहे जब जान परी तो अपनो अर्थ सो आप में आने ॥

॥ सवैया ॥

और के अर्थ अनेक करो जब आपको अर्थ न आप में आवे ।
और के अर्थ ते काज सरे नहीं काज सरे अनरथ मिटावें ।
चारों वेद पुराण अठारह षट् शास्त्र उपनिषद् यह गावें ।
भेदा-भेद को छेद करे और अपनो अर्थ सो आप लगावें ।
नृप मान कहे बिन भेद के छेदे अमृत आनन्द कहो किम पावे ।
नकाब उठाय के देखे जभी परदे ही में निज श्याम मिलावे ॥

॥ सवैया ॥

आप ही तो जीव बन बैठो और आप ही च्यार को जाल फैलायो ।
आप ही नव के बीच फँस्यो और आप ही सतरह बन अलुझायो ।
आप ही साक्षी रूप भयो फिर च्यार मकान जो आप थपायो ।
आप ही फिर निर्लेप भयो इन च्यारों से पार परे कहलायो ।
गुरु देव ही नाथ ने हाथ गह्यो जद यह निश्चय करके पद पायो ।
आय न जाय मरे नहीं जन्मे मान महान् में मान समायो ॥

॥ सवैया ॥

आप बन्यो गुरु आप बन्यो शिष्य आप ही पंडित ज्ञानी कहिये ।
आप ही वेद पुराण है आप ही आप ही सब को मानी कहिये ।
आप ही सिद्ध ने साधु आप ही आप ही फिर अभिमानी कहिये ।
आप ही ऊँच और आप ही नीचा है आप ही में ग्लानी कहिये ।
नृपमान कहे जब आप मिटे तब आप बिना कोई ताप नहीं है ।
श्रवण मनन निदिध्यासन जबी तक आप जराय न खाक भई है ॥

॥ सवैया ॥

एक शत और आठ उपनिषद् उन सब ही ने मोय बतायो
षट् शास्त्र के गीत गाये पर मोय बिना नहीं दूजो मिलायो ॥

वेद उपवेद के सूत्र पढे सब सूत्र तोड के टूक बनायो।
लाखो ही टूक किये उनके पर अन्त मे जोयो तो मैं ही पायो।
स्वसवेद्य कह्यो सबही सोही मैं टटोल के भेद लगायो।
"तू ही है तू ही है तू ही है" कह्यो कोई याके सिवाय नही एक ठहरायो।
नृपमान को जान पडी जब ही मैं होय हैरान अबे यहा आयो।
मेरा मैं ही हूँ जो सभी बिच नाहक ही यह मगज पचायो॥

॥ गान ॥

राग भैरवी । तिताला ॥

माधो हम आधीन अब किन के ॥ टेर ॥

पाँचो भूत दूत सब मेरे हम हैं स्वामी सबन के। मन बुद्धि चित्त अहकार यह चलते सब ही हमन ते ॥ १ ॥ मेरी सत्ता होत जब इनमें काम चले जो सबन के। जो मेरी सत्ता नहीं होवे तो काम बने क्या इनके ॥ २ ॥ मेरे रचे जो मोय दबावे यह कहो जुलम कवन ते। मान कहे जब ढूंढा मेरे को अब नही डरूँ इनन ते ॥ ३ ॥

॥ गान ॥

राग भैरवी । ताल तिताला ॥

अब मेरे भाव अभाव न कोई ॥ टेर ॥

किन की भक्ति करूँ को पावे दूजा है कोऊ नाँही। किन को भजूं मोक्ष हो किन की मैं हूँ मोक्ष सदा ही ॥ १ ॥ स्वर्ग नरक होवत पुनि किन को सब ये मेरे बनाये। किन को दान पुण्य पाप कौन को और को भोग भोगाये ॥ २ ॥ जो कुछ करूँ सो करूँ आप मैं फिर मैं रहूँ अकर्ता। कर्ता क्रियमाण नहीं मुझ में को भोगे को भर्ता ॥ ३ ॥ चितवूं कौन कौन चितवत है चितवत चेता नाँही। मान कहे निज चेतन है तू जो देखे तुझ माँही ॥ ४ ॥

॥ गान ॥

राग भैरवी । ताल तिताला ॥

अब हम भीतर रहे और देखें ॥ टेर ॥

जुदा जुदा कह कर मैं हार्यो आखिर जुदा न पायो। मेरो मुझ मे मिल्यो मैं आके दूसर कौन दिखायो ॥१ ॥ दूर कहूँ तो निजर न आवे निकट कहूँ कहा कहिए। दूर निकट सब कहन मात्र है तेरा तू ही मिलइए ॥ २ ॥ देवनाथ मिले ब्रह्म निष्ठा, उनही से तत्त्व चीना। मानसिंह अब नाम और नामी दो हू भाव तज दीना ॥ ३ ॥

॥ गान ॥

राग भैरवी । ताल कैरवा ॥

सखी कौन से मन्दिर जाऊँ, घट में श्री कृष्ण मनाऊँ ॥ टेर ॥

आप ही देव आप हीं पुजारी, आप आप में ध्याऊँ । अपणी सेवा करूँ आप से, और न दरसण पाऊँ ॥ १ ॥ दशवें द्वार बिच मन्दिर सुन्दर, ताके पट उघड़ाऊँ । मूरत में निज सूरत दरसे, ऐसो घट ठहराऊँ ॥ २ ॥ आप ही कृष्ण आप भयो गोपी, निश्चय रास रचाऊँ । द्वादश सो वृन्दावन कहिये, इत उत ना भटकाऊँ ॥ ३ ॥ देवनाथ गुरु सहज स्वरूपी, सहजे सहज समाऊँ । कहे मानसिंह मिल्यो अभय पद, क्यूँ मैं बाहिर जाऊँ ॥ ४ ॥

॥ गान ॥

राग जौनपुरी टोड़ी । ताल दीपचन्दी ॥

सजनी पर घर क्या हरि पूजे ॥ टेर ॥

उदर भरन के काज करें सब, इन खुद को नहीं सूझे । ये क्या दिखावें खुद ही बापुरे, आप ही जाल अलूझे ॥ १ ॥ कीच कीच ते धोवन लागे, कैसे कीच उतरीजे । और मसाला देवत नाँही, तू इनमें क्यों भरमीजे ॥ २ ॥ वन्धे कहे बन्ध मैं छोड़ूँ, किम कर मन ही पतीजे । मान कहे अब मान बावरी, भूल विश्वास न कीजे ॥ ३ ॥

॥ गान ॥

राग जौनपुरी टोड़ी । ताल दीपचन्दी ॥

आली तू कौन से कृष्ण को ध्यावे । कृष्ण अनन्त एक कृष्ण नाँही, का के दर्शन पावे ॥ टेर ॥

कृष्ण और गोपी गिनन तू बैठे, तो गिनत गिनत थक जावे । जाते कृष्ण की उत्पत्ति कहिए, ताहि को क्यों न मिलावे ॥ १ ॥ नाम जपे तो नाम कहाँ है और नाम में क्या पावे । नाम न जप मिलजा नामी में, तो निज में निज ही समावे ॥ २ ॥ करके रास विलास करे नित, क्यों व्यभिचार बढ़ावे । मूरख जन व्यभिचार ख्वार कर, ऊमर मुफ्त गुमावे ॥ ३ ॥ प्रथम देख उपनिषद् को, और गीता बाद दिखावे । रूप विराट प्रत्यक्ष नमूना, कब तक कह समझावे ॥ ४ ॥ केते कृष्ण अर्जुन भये केते, कई कुरु पाण्डु समावे । कई रघुनाथ लखन कई सीता, अब गिनती कौन लगावे ॥५॥ लघु ते लघु, दीरघ ते दीरघ, सब उन माँहि समावे । मानसिंह मिलजा अब ही ते, क्यों भ्रम में भरमावे ॥ ६ ॥

॥ दोहा ॥

सब करे और नही करे, करत अकरता होय।
ग्रहण त्याग दोनं नही, है सन्यासी सोय ॥
पकड्यो क्या त्याग्यो कहा, यह कुछ समझ न आय।
पकड्यो जाको त्याग दे, तो त्याग कहाँ रह जाय ॥
करम बीच कुकरम बने, ताको देह मिटाय।
नियत कर्म जो कीजिये, सो फिर बाँधत नाँय ॥

॥ सवैया ॥

वाचक ज्ञान में ध्यान धरे सब राचक ज्ञान तो विरला उठावे।
दो शिर हो जिन के तन पैं वे राचक ज्ञान में सुरत रमावे।
एक शीश धरे गुरु चरणां दूजे से व्यवहार चलावे।
व्यवहार करे और राचो रहे रंग लागो सो उतरण नही पावे।
हरष में हरष न शोक में शोक है एक सरीसो जोग कमावे।
नृपमान कहे वो साधु हमें प्राणां से भी अति अधिक सुहावे ॥

॥ गान ॥

राग प्रभाती । ताल कैरवा ॥

वाह वाह मौज बताई नाथजी, वाह वाह मौज बताई रे ॥टेर॥

जन्म अनेक बहुत मैं भटक्यो किन हू न राह दिखाई रे। पिछली बात याद मोये आवे जिय धड़कत उर माँई ॥१॥ पूज पूज पत्थर पाथर को यांको अन्त न आई रे। पोला पोल ढोल नही दीसे बह जातो भव माँई रे॥ २॥ राज करे अब दुःख नही हमको और सुख भी व्यापे नाँई रे। राजा वजीर बने चाहे कोई याको फिकर न आई रे॥ ३॥ चाहे कोई ले तखत बिछावो भूली सैज भलाई रे। सैज तख्त मोये दीखत एक से न्यून विशेष न पाई रे॥ ४॥ चाहे रहूँ पहाड़ जङ्गल में चाहे रहूँ गढ के माँई रे। सब मे मैं और सब है मुझ मे यह है खुद मस्ताई रे॥ ५॥ राज दंड मे दंड देऊँ मैं पालन करूँ सदाई रे। पाप पुन मेरे एक बराबर यह गीता में गाई रे॥ ६॥ देवनाथ ब्रह्म निष्ठा पाये जब यह अवस्था आई रे॥ मान कीट से भवर भये अब भवर में भवर उड़ाई रे॥ ७॥

॥ गान ॥

राग भैरवी । ताल तिताला ॥

कौन रयो मो से न्यारो संन्यस्त अब कौन रयो मो से न्यारो ॥ टेर ॥
कियो सन्यस्त मैं ने तो ऐसो जैसे अर्जुन श्याम पुकारो । घर बैठे सन्यस्त मिले तो कौन बने भिखियारो ॥ १ ॥ कौन उठावे दण्ड कमण्डल कौन सहे शिर भारो । जन्म अनेक घणो ही उठायो मुश्किल भार उतारो ॥ २ ॥ खर कूकर मैं भयो घणां घणां दिन ढोय ढोय भार मैं हारो । अब के उतारी अज्ञान झूल शिर डूबत जात निकारो ॥ ७ ॥ बहुत कठिन तो उतारी गुदड़ी फिर क्यों गुदड़ी डारो । कौन रंगे रंगावे कुण यह कुण सहे कष्ट अपारो ॥ ४ ॥ गीता अन्त कृष्ण यह कहे है सब तज शरण हमारो । शरण तो दूर हम मिले उसी में पाखंड दूर निवारो ॥ ५ ॥ देवनाथ गुरु दया करी जद बिगड़्यो काम सुधारो । मान कहेइस गाफिल पन्थ में भूल पांव मत डारो ॥ ६ ॥

॥ गान ॥

॥ राग विहार ताल कैरवा ॥

साधो मैं तो असल जोग का जोगी रे । असली छोड़ नकल कुण लेवे, कौन बणे ऐसा रोगी रे ॥ टेर ॥

कब अर्जुन ने जोग कमाया, कब जिन प्राण चढ़ाया रे । गीता मात्र सुणी उण कानाँ निज निश्चय उर आया रे ॥ १ ॥ जनक राज कब बन को गया था, कब जिण आसण जमाया रे । ध्रुव ने ध्यान अटल धर लीनो, किण जाने जोग बताया रे ॥ २ ॥ गृहस्त संन्यस्त और वानप्रस्त में, लागो रहूँ एक धारी रे । चारों ही एक एक है चारों, नित प्रति हू मैं ब्रह्मचारी रे ॥ ३ ॥ घर को त्याग जाय जो बन को, उन ने क्या कुछ कीना रे । घर में रहे और घर को ओलखे, ऐसा साधन मैं ने लीना रे ॥४॥ किनका राज और किनका मैं राजा, क्या भोगूं ने क्या भोगी रे । राव ने रंक कोई नहीं मो में, आतम एक संयोगी रे ॥ ५ ॥ देवनाथ गुरु सदा ही आनन्दी, सोनो मिल्यो ज्यों मोगी रे । मानसिंह अब रहु क्यों न्यारो, कारण कौन वियोगी रे ॥६ ॥

॥ दोहा ॥

सब करे और नहीं करे, करत अकरता होय।
ग्रहण त्याग दोनूं नहीं, है सन्यासी सोय ॥
पकड़्यो क्या त्याग्यो कहा, यह कुछ समझ न आय।
पकड्यो जाको त्याग दे, तो त्याग कहां रह जाय ॥
करम बीच अकरम बने, ताको देह मिटाय।
नियत कर्म जो कीजिये, सो फिर बांधत नांय ॥

॥ सवैया ॥

वाचक ज्ञान में ध्यान धरे सब राचक ज्ञान तो विरला उठावे।
दो शिर हो जिन के तन पे वे राचक ज्ञान मे सुरत रमावे।
एक शीश धरे गुरु चरणां दूजे मे व्यवहार चलावे।
व्यवहार करे और राचो रहे रग लागो सो उतरण नही पावे।
हरप मे हरप न शोक मे शोक है एक सरीसो जोग कमावे।
नृपमान कहे वो साधु हमें प्राणों से भी अति अधिक सुहावे ॥

॥ गान ॥

राग प्रभाती । ताल कैरवा ॥

वाह वाह मौज बताई नाथजी, वाह वाह मौज बताई रे ॥टेर ॥

जन्म अनेक बहुत मैं भटक्यो किन हु न राह दिखाई रे। पिछली बात याद मोये आवे जिय धड़कत उर मांई ॥१॥ पूज पूज पत्थर पाथर को यांको अन्त न आई रे। पोला पोल ढोल नहीं दीसे बह जातो भव मांई रे ॥ २ ॥ राज करे अब दुःख नहीं हमको और सुख भी व्यापे नाई रे। राजा वजीर बने चाहे कोई याको फिकर न आई रे ॥ ३ ॥ चाहे कोई ले तखत बिछावो सूली सैंज भलाई रे। सैंज तखत मोये दीखत एक से न्यून विशेष न पाई रे ॥ ४ ॥ चाहे रहूँ पहाड़ जङ्गल मे चाहे रहूँ गढ़ के मांई रे। सब मे मैं और सब है मुझ मे यह है खुद मस्ताई रे ॥ ५ ॥ राज दंड मे दंड देऊँ मैं पालन करूँ सदाई रे। पाप पुन मेरे एक बरोबर यह गीता मे गाई रे ॥ ६ ॥ देवनाथ ब्रह्म निष्ठा पाये जब यह अवस्था आई रे ॥ मान कीट से भवर भये अब भवर मे भवर उड़ाई रे ॥ ७ ॥

॥ गान ॥

राग भैरवी । ताल तिताला ॥

कौन रयो मो से न्यारो संन्यस्त अब कौन रयो मो से न्यारो ॥ टेर ॥
कियो सन्यस्त मैं ने तो ऐसो जैसे अर्जुन श्याम पुकारो । घर बैठे सन्यस्त मिले तो कौन बने भिखियारो ॥ १ ॥ कौन उठावे दण्ड कमण्डल कौन सहे शिर भारो । जन्म अनेक घणो ही उठायो मुश्किल भार उतारो ॥ २ ॥ खर कूकर मैं भयो घणां घणां दिन ढोय ढोय भार मैं हारो । अब के उतारी अज्ञान झूल शिर डूबत जात निकारो ॥ ७ ॥ बहुत कठिन तो उतारी गुदड़ी फिर क्यों गुदडी डारो । कौन रंगे रंगावे कुण यह कुण सहे कष्ट अपारो ॥ ४ ॥ गीता अन्त कृष्ण यह कहे है सब तज शरण हमारो । शरण तो दूर हम मिले उसी में पाखंड दूर निवारो ॥ ५ ॥ देवनाथ गुरु दया करी जद बिगड़्यो काम सुधारो । मान कहेइस गाफिल पन्थ में भूल पाँव मत डारो ॥ ६ ॥

॥ गान ॥

॥ राग विहार ताल कैरवा ॥

साधो मैं तो असल जोग का जोगी रे । असली छोड़ नकल कुण लेवे, कौन बणे ऐसा रोगी रे ॥ टेर ॥

कब अर्जुन ने जोग कमाया, कब जिन प्राण चढ़ाया रे । गीता मात्र सुणी उण कानाँ निज निश्चय उर आया रे ॥ १ ॥ जनक राज कब वन को गया था, कब जिण आसण जमाया रे । ध्रुव ने ध्यान अटल धर लीनो, किण जाने जोग बताया रे ॥ २ ॥ गृहस्त संन्यस्त और वानप्रस्त में, लागो रहूँ एक धारी रे । चारों ही एक एक है चारों, नित प्रति हू मैं ब्रह्मचारी रे ॥ ३ ॥ घर को त्याग जाय जो वन को, उन ने क्या कुछ कीना रे । घर में रहे और घर को ओलखे, ऐसा साधन मै ने लीना रे ॥४॥ किनका राज और किनका मैं राजा, क्या भोगूं ने क्या भोगी रे । राव ने रंक कोई नहीं मो में, आतम एक संयोगी रे ॥ ५ ॥ देवनाथ गुरु सदा ही आनन्दी, सोनो मिल्यो ज्यों सोगी रे । मानसिंह अब रह क्यों न्यारो, कारण कौन वियोगी रे ॥६ ॥

॥ सवैया ॥

सब व्यवहार करे जग में और मन को सुपुप्ति गुफा में बैठावे ।
तर्क वितर्क उठे मन में नहीं सब कुछ करे और नाँय लिपावे ।

दे उपदेश जगाय सबी जग अपने जैसो बनावन चावे।
दुःख और सुख को पाँव तले दे निर्भय रहे निज मौज उडावे।
मन मुरदा और चेतन साथ है यों ते जीवन समाधि लगावे।
नृप मान कहे कोई ऐसो मिले तो वो साधु जन मोहे सुहावे॥

॥ दोहा ॥

मानसिंह करणो सो कर, इण खटपट के मांय।
खटपट मिटियाँ क्या करे, पीछे वणसी नांय॥
मानसिंह जब तन रहे, तो खटपट इनके लार।
तन मिटियाँ मिटसी यदि, तो फिर करसी कौन विचार॥

॥ सवैया ॥

आप दुःखी और आप सुखी है आपही अपनो मान्यो कीनो।
आप ही राव और रक ही आप है आपही आपको जो नहीं चीनो।
आप ही ब्रह्मा विष्णु है आपही आपही शकर रूप धर लीनो।
आपही न्यारो भयो जग से और आप फितूर सबी यह कीनो।
आपको आपही भूल गयो गुरु देव हू नाथ मोको कह दीनो।
मान को भ्रान गयो सगरो अब मेरो ही मैं मुझसे मुझ चीनो॥

॥ गान ॥

राग सारग। ताल कैरवा॥

साधो भाई खट पट बुरी बलाई। इण खट पट में चट पट लखलो, अवसर बीतो जाई॥ टेर॥

खट पट बीच लख्या सो ही लखिया, इनर भेद कछु नाँई। इनर कहे सो चीन्हे नाँही, है इन खट पट माँई॥ १॥ या खटपट तो निज ही चाले, जिन खोज्या निज पाई। इनते बिलग होय कहाँ जावे, अवर ना मिले उपाई॥ २॥ जब लग देह तब लग खटपट है, देह मिटे मिट जाई। ताते इनमे लख निज आतम, धर निश्चय उर माँई॥३॥ देवनाथ गुरु मिले सुख सागर, जिन मोहि राह बताई। इन खटपट में अमृत रस है, समझ बिन नहीं पाई॥४॥

॥ सवैया ॥

चारों ही वेद पुराण अठारह षट् शास्त्र सब ही पढ़ गाये ।
एक शत आठ पढ़े उपनिषद् हमको तो त्याग नही दरसाये ।
मेरो ही रूप है विश्व सभी यह मेरे सिवाय कोई और न पाये ।
नृपमान कहे अब त्यागूँ किन्हें भगवान् नहीं कहूँ त्याग बताये ॥

॥ सवैया ॥

च्यारों ही वेद कह्यो "तू है" उपनिषद् यों ही मोय बतायो ।
षट् शास्त्र पुराण अठारह सब मेरे सिवाय कोई और न गायो ।
मैं ही हूँ कोई दूजो नहीं फिर त्यागूँ किन्हें और क्या पकड़ायो ।
मेरे ही मैं को त्यागूँ कहो किम त्याग दियो जो त्यागन चायो ।
देह अभिमान बन्यो मैं बैठो बस ये ही जरूर ते दूर पड़ायो ।
नृप मान कहे यह साचो त्याग गुरुदेव ही नाथ ने मोय बतायो ॥

॥ गान ॥

राग सारंग । ताल कैरवा ॥

ऐसो मैं तो अजर अमर संन्यासी । त्याग ने ग्रहण करो कोई दूजो, ज्याँ रे मन होय उदासी ॥ टेर ॥

देऊँ जिन्हें अब मैं दंड देऊँ फिर क्यों दण्ड उठाऊँ । तीनों ही लोक दण्ड सम मेरे कहो कैसे दूर हटाऊँ ॥ १ ॥ रेचक पूरक करे कुण कुम्भक कुण कोई द्वार मुंदावे । सहज संन्यास पायो निज घर में अब कुण बाहिर जावे ॥ २ ॥ कपड़ा रंगूँ तो होय फिर धोला मांग्योड़ो खूट जावे । आतम भीख आप सूँ ही मांगी कदेई खटण नहीं पावे ॥३ ॥ राज करूँ संन्यास जिसो सुख दुःख नहीं आवत लिगारा । मान कहे मानो होय मरजी जैसो जनक पुकारा ॥४॥

॥ गान ॥

राग सारंग । ताल कैरवा ॥

भागा भरम हमारा; अब मिल गए प्राण आधारा ॥ टेर ॥

लख चौरासी भरम में भरमे भूल पड़े जग सारा । मेरी इच्छा सब जग कहिये मुझ से नहीं दुवारा ॥ १ ॥ वेद ग्रन्थ भागवत गीता कह ललकार के सारा । समझे नहीं दोष दे वां ने भूले भरम विकारा ॥ २ ॥ ना कहीं गया नहीं कोई आया ज्यूँ का त्यूँ ही विचारा । कर का कंगण खोय भूल से ढूंढ़ लिया जग सारा ॥ ३॥ देवनाथ गुरु मिले समरथी मान यों परख पियारा । ब्रह्म जीव ईश सब कल्पित मेरा रूप है सारा ॥ ४ ॥

॥गान ॥

राग मारग । ताल कैरवा ॥

खोजन श्याम मिलाया, सवी घर मे प्रीतम पाया ॥ टेर ॥

काशी मथुरा और द्वारका भटक भटक दु ख पाया । बद्रीनाथ केदार गये हम कोई न पीव मिलाया ॥ १ ॥ रामेश्वर जगदीश गये हम चारो धाम फिर धाया । भटके धाम काम सब त्यागे पर श्याम निजर नही आया ॥ २ ॥ वेद और ग्रन्थ पढे उपनिषद् कई ले अर्थ सुनाया । सूब सूत्र खोज हम बैठे कही निजर नही आया ॥ ३ ॥ अन्त करण च्यार जब खोजे च्यार मे तीन बनाया । तीन से दोय एक कर लीना शेष रह्या सोई थाया ॥ ४ ॥ गो अतीत गोपाल रहत नित सब है उनकी माया । माया ब्रह्म ब्रह्म सो माया माया ब्रह्म समाया ॥ ५ ॥ देवनाथ गुरु मिले जो साचे भेदाभेद मिटाया । मानसिह मरे नही जन्मे शुद्ध हता सो पाया ॥ ६ ॥

॥ दोहा ॥

मानसिह इण जगत में, घर घर मे ब्रह्म ज्ञान ।
असल बात ने भूल गया, सबी बिगाडी तान ॥

॥ सवैया ॥

वसिष्ट महा मुनि श्रेष्ठ अति उनने यह बात सभी सुरझाई ।
पर गृहस्थ सन्यस्त की सुरझी नही उनही जो रखी उस मे उरझाई ।
गृहस्थ सन्यस्थ और वानप्रस्थ ब्रह्मचर्य को उनने भी फाँक पजाई ।
डूब गये यूँ जीव किते तिरने की पाज कछु ना उपाई ।
पर कृष्ण तो नेक रखी न कोई जो साफ स्पष्ट हती सो सुनाई ।
मान यह काम तो मानो बिगाड्यो जिन टीका की जो अटीका बनाई ॥

॥ सवैया ॥

वस्त्र रग्या नही कान फडाये नही मैं कान में मुद्रा चढाई ।
कगन कडा कछू नही पहर्‌या नही मैं कीनी जगत ठगाई ।
नही रुद्राक्ष तुलसी की माला नही ले चिम्मट धूणी लगाई ।
नही मै चौरासी आसण कीना नही मै समाधि की साज सजाई ।
रेचक पूरक कुम्भक नही कीना प्राण को नही तकलीफ पहुँचाई ।
नही मै कब हू भूख मर्‌यो नांही कभी मैं खूब ही खाई ।
ना कोई देव की पूजा कीनी ना कोई मेरी पूजा कराई ।
ना कभी दण्ड उठायो हाथ मे ना कभी कीनी मैं स्वान डराई ।

गृहस्थ संन्यस्त की कौन बरोबर च्यारों ही साधन एक समाई ।
अब न करूं न भरूं कब हू करण अकरण तो सब ही मिटाई ।
मान की तान गई जब ही आये गुरुदेव नाथ शरणाई ।
नाथ को हाथ लग्यो शिर पर फिर नाथ भये क्यूं अनाथ कहाई ।।

।। सवैया ।।

दौड़ ही दौड़ के जात संन्यत में जो माँग के खानों तो यहीं पर खावो ।
जो न कमाने की हो शक्ति तो माँगो भला कोई नहीं अटकावो ।
संन्यस्त करो संन्यस्त करो इन में कहा कुछ निहाल करावो ।
गृहस्थी रहो और संन्यस्त करो तो संन्यस्त को आनन्द सो तुम पावो ।
व्यवहार के बाण लगे सो सहो सब डर के दूर अलग मत जावो ।
गृहस्थ के बीच संन्यस्त बने वो ऐसो बने कि फिर न उतरावो ।।
गुरु देवनाथ ने गृहस्थ संन्यस्त को भेद हमें सत सत समझावो ।
मान को जान पड़ी जब ही इस गृहस्थ के बीच संन्यस्त कमावो ।।

।। गान ।।

राग विहाग । ताल कैरवा ।।

साधो भाई देखो लैन हमारी रे । मुड़दा सो तो मौंज उड़ावे,
जिंदा फिरत भिखारी रे ।। टेर ।।

मुड़दा सो तो भोग सब भोगे, फिर भी रहे ब्रह्मचारी रे । जिन्दा फिरता यूं सिर कूटत, मिले न एक हू नारी रे ।। १ ।। मुड़दा होय करत बादशाही, कब हू न उतरे शाही रे । जाय बादशाह उन से मांगे, वो कछु मांगत नांही रे ।। २ ।। काल को काल काल डरे उनसे, वो नहीं डरत लिगारी रे । निस दिन मौज करत वो बैठा, खोले मोक्ष दवारी रे ।।२ ।। जो आवे मुड़दा करे ताको, आप समान कर डारी रे । कीड़ा भृंग उड़ाय संग में, सोऽहं शब्द उचारी रे ।। ४ ।। देवनाथ गुरु दश में दरस्या, कर लीना भव पारी रे । कहे मानसिंह हूँ मैं मुड़दा, जिन्द ही जिन्द विचारी रे ।।५ ।।

।। सवैया ।।

जोग में भोग और भोग में जोग है जोग और भोग यह एक समाना ।
भोगी कौन तो जोगी कौन है यह दोनों मिथ्या ही ज्ञाना ।
जोगी बनूं तो विजोगी कद था यह गुरु मन्त्र कह्यो मेरे काना ।
मान को मान गयो मन तो अब मान उतर हो गयो निर्माना ।।

॥ सवैया ॥

जोगी बने जो विजोगी हुए हो हम तो विजोगी भये नही सपने ।
रोगी होय वो पिये दवाई गुरु देव हू नाथ नें काटी कल्पनें ।
मान तो जोगी स्वत ही हने जोग आध्यात्मिक पी लिये दोनें ।
मान को मान तो दूर गयो अब जागे तो कौन और को फिर सोने ॥

॥ गान ॥

राग आसा । ताल दीपचन्दी ॥

साधो मैं तो ऐसा जोग कमाया । जोग न करूँ जुगत सूं जीऊँ, नांहि गया नहीं आया ॥ टेर ॥

रेचक पूरक कुम्भक नही कीना, ना कोई श्वास हिलाया । नही मैं प्राण पश्चिम दिश घेरया, बंक नाल नही धाया ॥ १ ॥ सोहं सोऽहं शब्द नही सिमर्‌या, ना कोई श्वास उड़ाया । मेरी तार लगी अब मुझ में, यों निश्चय कर पाया ॥ २ ॥ जोग में भोग और भोग माहिं जोगी, ऐसा आनन्द सोय आया । मेरा स्वरूप मोहि बिच जाण्या, नही कोई स्वांग सजाया ॥ ३ ॥ देवनाथ गुरु मिल्या दया कर, जद यह योग सिखाया । सहज समाधि मान यों लागी, नहीं कोई गगन चढ़ाया ॥ ४ ॥

॥ गान ॥

राग आसा । ताल दीपचन्दी ॥

साधो मैं तो ऐसी लगाई समाधि । चेतन हूँ और रहत समाधि में, नहीं कोई वाद विवादी ॥ टेर ॥

मुझ में जगत, जगत में मैं हूं रहना आदि मदादि । त्यागी समझ श्वास कौन रोके, कौन यह करे उपाधि ॥ १ ॥ प्रीतम प्यारी त्याग ज्यां ते, एक करी वांरी सादी । प्यारी प्रीतम एक मिल्या अब, नही होवें नाशादी ॥ २ ॥ भला जीव बैठा प्राण हिलावे, ज्यांरे मन में आग नही दाजी । मैं तो मेरा मुझ मे ही समझ्या, अब नही राजी नाराजी ॥ ३ ॥ देवनाथ गुरु हाथ पकड के, देव मिलायो अनादि । मानसिंह मेरा मैं ही हूँ, स्थिर भया एकण थानी ॥ ४ ॥

॥ कवित्त ॥

घर हु न त्यागे हम गये नही वन में कहीं, लीनो न सन्य ... ही रगायो है । त्याग हू को त्याग जान बैठ गयो घर में मान, मान को मार्‌यो तो महान्

वन आयो है। मान को खोय मान पावे तू जब ही मान, मान को छोड़ निर्मान ही कहायो है । कहे यूँ मान जब मान को मेट दियो, मान को मार्यो तो महान् आप ही जो पायो है ॥

॥ गान ॥

तर्ज वाणी । ताल कैरवा ॥

साधो मैं तो इण विध सिमरण कीना ॥ टेर ॥

होठ न हिले कंठ नहीं थाके सो जुगती कर लीना । स्वासा नाँय जरा दुःख पावे बिन मुख अमृत पीना ॥ १ ॥ माला न फेरी घस्या नहीं मण का कष्ट हाथ नहीं दीना । पकड़ सुरत निज माँहे रोक ली सब ही भये मत हीना ॥ २ ॥ मौन न लिवो गुफा में न बैठ्यो नहीं उपवास जो कीना । मूल कमल से दशवें तक यूँ बाजी है वेहद वीणा ॥ ३ ॥ भगवाँ भेष किया नहीं तन पर स्वांग सजाई न कीना । नारी न तजी भग्या न जंगल में घर में ही घर हेर लीना ॥ ४ ॥ परा पश्यन्ति मध्यमा बैखरी च्यार एक सी कीना । इन च्यारों का द्रष्टा हू यूँ दुविधा नेक रहीना ॥ ५ ॥ देवनाथ गुरु मिले ब्रह्मनिष्ठा देव स्वरूप कर दीना । यह सहज मानसिंह समाधि कीनी सो आतम चीना ॥ ६ ॥

॥ गाना ॥

राग काफी । ताल दीपचंदी ॥

हुवे कैसे वीर मरदाने; भारत बिच सन्त सयाने ॥ टेर ॥

कीनो राज विचार कियो जिन, पढ़ पढ़ वेद पुराणे । ज्ञान विचार धार उर माँहि, दुःख संकट नहीं आने ॥ १ ॥ गरते राज भोग सब करते, छोड़त नहीं ब्रह्मज्ञाने । मरणों याद रहतो अन्तस में, धर्म में पीठ ना दिखाने ॥ २ ॥ रामचंद्र से नीतिवान कुण, जिन ही वसिष्ठ गुरु माने । षट् प्रकरण में ज्ञान जो भाख्यो, कहां वन गमन कराने ॥ ३ ॥ त्याग ही त्याग कहे कह सब भागत, यह मति मंद अज्ञाने । राम वसिष्ट सम और कुण ज्ञानी, उण क्यों नहीं त्याग बखाने ॥ ४ ॥ गीता कही कृष्ण सबी पण, त्याग कहीं नहीं आने । जोगी कर अर्जुन ने काढ़े तो को महाभारत रचाने ॥ ५ ॥ तज हथियार अर्जुन करे भगवाँ, तो सभी काम बिगड़ाने । कहो यह त्याग काम कहा आवे, ऐसो कुण जुल्म कमाने ॥ ६ ॥ जो संन्यास देत अर्जुन को, क्यों न दियो भगवाने जो आनन्द होय संन्यस्त में, तो क्यों नहीं कृष्ण उठाने ॥ ७ ॥ यज्ञ करम जो किये होय कछु, अर्जुन क्यों न कराने । यज्ञ हवन जो करत वो वा घड़ी, तो शत्रु विजय पद पाने ॥ ८ ॥ जो कुछ करे सो ही करम कहीजे, सहज होत

मर जावे रे हाँ ।। २ ।। हाँ रे बीरा देवल देव पुजाय पुजाया हो जी । जाने निज तत्त्व नहीं बतावे रे हाँ, हाँ रे बीरा पाबू हड़बू राम देव भैरूँ हो जी । जाने घर घर दर भटकावे रे हाँ ।। ३ ।। हाँ रे बीरा कई विष्णु शंकर मत छेड़्यो हो जी । जामें जकड़ ने बन्ध लगावे रे हाँ, हाँ रे बीरा असली सार कोई नही जाने हो जी । जिके जाए याँ सो फेर नही आवे रे हाँ । ४४ ।। हाँ रे बीरा केता देवी पन्थ मग चाले हो जी । ज्यों पोल में पोल चलावे रे हाँ, हाँ रे बीरा नकटा पत्थर आप ही फेंके हो जी । एनो मुड़दाँ रा नाम लगावे रे हाँ ।। ५ ।। हाँ रे बीरा धर्म सनातन सब यो केवे हो जी । ए तो उल्टा मार्ग अलावे रे हाँ, हाँ रे बीरा नाम सनातन सभी है हो जी । ए तो नाम रो काम लजावे रे हाँ ।। ६ ।। हाँ रे बीरा देवनाथ सम गुरु कोई पावे हो जी । मनन मनन वे पारे हाँ, हाँ रे बीरा मानसिंह सनातन अपनो हो जी । जद दूजो केवे मो मिट चावे रे हाँ ।। ७ ।।

।। दोहा ।।

कोई देव स्वर्ग ही कहे, गंधर्व किन्नर बताय ।
ज्यांरा लक्षण सुधरया, हो जीवत देव कहाय ।।
वे देवत किण देखिये, मिल्या किणी सूँ नाँय ।
शुद्ध मगन के देव मो, लाखों जीव बचाय ।।
मानसिंह संसार में, देव और दानव दोय ।
कर विचार ने देख लो, जब ही मालूम होय ।।
दया शील उर में नही, नही आतम को ज्ञान ।
मानसिंह वे देख लो, प्रत्यक्ष दैत्य समान ।।
सुरा पान मुखते भखे, करे जो मांस अहार ।
पर नारी सकता फिरे, वे नर दैत्य विचार ।।

।। गान ।।

राग विहाग । ताल कैरवा ।।

देवन गुण सुण लीजे, समझ कर देवन गुण सुण लीजे ।
ए गुण धारयां देव मानुष होय, उत्तम धुन चित दीजे ।। टेर ।।

पर उपकार करे निशिवासर, नाना दुःख सहीजे । बोले साँच झूठ नही भाखे, पक्षापक्ष सब दीजे ।। १ ।। पोना पन्थ पाँव नही मेले, निज मजबूत रहीजे । मरणो मुकर डरे नही मन में, दुपुरुषारथ नही छीजे ।। २ ।। भक्ष अभक्ष करे नही कब हूँ कूड़ा मन न पीलीजे । शील सन्तोष सुगन्ध रहे नित, याते दूर न रहीजे ।। ३ ।। अपनो रूप सकल में जाणे, रंचक भेद न आवे । दुःख सुख दोनो सम कर राखे, इन में नही

अलुझावे ।। ४ ।। पर धन धूल तजे पर निन्दा, वक्त पड़याँ नहीं जावे । शूरा शीश बरोबर देवे, जो रण भीतर आवे ।। ५ ।। पर तिरिया पुत्री सम जाणे, विषय प्रीत नहीं कीना । शीतल अँग नयन रहे शीतल, जिन आतम रस पोना ।। ६ ।। वह निज देव कसर नहीं या में, वेद और ग्रन्थ सुनाया । ये गुण धारयाँ मनुष्य देव है, देव गया न कोई आया ।। ७।। देवनाथ गुरु समरथ मिलिया, अन्तर नेक न राखी । गोरख कबीर गुरु देवनाथ कही, मान ताहि विध भाखी ।। ८ ।।

।। दोहा ।।

मानसिंह सुर गुण कहे, अब असुरन गुण सुण लेय ।
सुर हू असुर भूमि बसे, ना कोई दूर गये ।।

।। गान ।।

राग विहाग । ताल कैरवा ।।

साधो भाई है निशिचर जग माँई रे । मोह तम निशा बीच में सोये,
जागत नाँय जगाई रे ।। टेर ।।

कारण विना जीवाँ दुख देवें, नेक दया नहीं आई रे । हानि लाभ समझत कुछ नाँही, रहे स्वारथ मन माँई रे ।। १ ।। मारत जीव जेज नहीं लावे, मन में शंका नाँही रे । बहता करे विगाड़ पलक में, दुष्ट पणो उर माँही रे ।। २ ।। बोलें कूड़ करम रा नीचा, मद और माँस आहारी रे । विषय विकार फँस्यो उर माँही, बने रहे व्यभिचारी रे ।। ३ ।। एक तो कनक कामिनी दूजी, याँ में ही भरमाया रे । दोयाँ काज करें कई हत्या, आतम-घाती कहाया रे ।। ४ ।। पवन जोर ज्यों फिरे पताका, स्थिर नहीं नेक रहाया रे । कहता वचन पलक में पलटे, नेक न मन शरमाया रे ।। ५ ।। चलता माग तके पर नारी, कूड़ा कलंक लगावे रे । करे मखोल खड़ा पनघट पर, नकटाँ ने लाज न आवे रे ।। ६ ।। चोरी जुआ करत है हिंसा, कोऊ पत नहीं माने रे । बहता जूत पलक में खावे, पीढ़ी सात वखाने रे ।। ७ ।। वे नर असुर पशू सम कहिये, विरथा जन्म धराया रे । कसर एक शिर सींग न दीया, दूजे घास न खाया रे ।। ८ ।। पहले कहे देवगुण सबको, राक्षस गुण समझाया रे । समझ विचार धरो गुण कोई, दोनों प्रगट दिखाया रे ।। ९ ।। देवनाथ गुरु करी कृपा जद, सुर गुण हमको भाया रे । मानसिंह अब त्याग राक्षस गुण, इनमें बहुत दुःख पाया रे ।। १० ।।

।। सवैया ।।

धीरज की ले ढाल धरे कर में जो क्षमा को खड्ग उठावे ।
धनुष करे जो प्रतिज्ञा को धारण और नीति के बाण हमेशा चलावे ।

काम और क्रोध मदादिक हैं अन्दर बाहर के सभी मिटावे।
सत शील को नांय तजे कबहू नृप मान वो असली क्षत्री कहावे ॥

॥ गान ॥

राग विहाग, तर्ज "वाणी" की। ताल कैंरवा ॥

वीरो थे तो निज मारग पर आवो रे। साची कहूँ रीस
थांने आवे, कुलक्षण दूर हटाओ रे ॥ टेर ॥

राम लक्ष्मण और भरत शत्रुघ्न, एको दन्त मिलाओ रे। वैर भाव को छोड देवो तुम, तुरत विजय पद पाओ रे ॥ १ ॥ नीति राजरी लेवो रावण सी, अड्यां पीछे म जावो रे। रामचन्द्र सो धर्म धारणा, हार कदेई नही आओ रे ॥ २ ॥ राजा बनो तो युधिष्ठिर जैसे, धर्म में रत होय जावो रे। भीष्म द्रोण से रहो मजबूता, मरणो पीठ न दिखाओ रे ॥ ३ ॥ दानी बनो तो कर्ण के जैसा, चित उदार होय जाओ रे। पाण्डव जैसो मेल आपस में, फतेहपुरी पद पाओ रे ॥ ४ ॥ पर उपकारी रहो विश्व से, कब तक हाल सुनाऊँ रे। कुटम्ब कथा सुनते जन्मेजय, छाँट छाँट दरसाऊँ रे ॥ ५ ॥ उत्तरा नार विवाही, अभिमन्यु से सुत उपजावो रे। सीता सो सत्य सिखाओ जिनको, सुयश थे जुगोंई जुग पाओ रे ॥ ६ ॥ कहूँ मैं कथा तो अन्त नही आवे, थोडे में बहुत लख जावो रे। मानसिंह कहे सिंह होवो थाके, भेडां ज्यूं क्यों घबराओ रे ॥ ७ ॥

॥ गान ॥

राग सारंग। ताल कैंरवा ॥

वीरो अब मन जीतो घर पावो ॥ टेर ॥

रामचन्द्र मन जीत कहीजे, जग को इष्ट कहावो। मुनि वशिष्ठ मन जीत के चाल्या, ज्यौरा वचन सुण्यांई सुख पावो ॥ १ ॥ जीव गरीब को मत मारो थे, क्यों अत्याचार कमावो। ओ मन तरक उठावे बैठावे, इण रो खोज मिटावो ॥ २ ॥ घास खाय ऊभा तृण तोडे, वांने कांई सतावो। ओ मन जुल्म करे थांरे मांहि, मारो तो वीर कहावो ॥ ३ ॥ देवनाथ गुरु कृपा करी जद, वीर होय पग धावो। मानसिंह कहे अल्लगढ जीत्यो, जठे शत्रु लूटण नही पावो ॥ ४ ॥

॥ गान ॥

राग बिलावल । ताल कैरवा या तिताला ॥

सूतो सिंह बकार लो हो जी; क्षत्री असल कहावो । जीव गरीबाँ सूँ क्या अड़ो हो जी, शेरों से शेर मिल जावो ॥ टेर ॥

सिंह जबर जुलमी घणो हो जी; जिणरो खोज लगावो । खायोकुटुम्ब थाँने खावसी हो जी; धीर रहो मत घबराओ ॥ १ ॥ गोली चोट सूँ नहीं मरे होजी; लाखों निसाण चलावो। एक चोट उण री लगे हो जी: चपके चित्त होय जावो ॥ २ ॥ सतगुरु कोई सबला मिले हो जी; तो थाँने शेर बनावो । जीतणों दुस्तर बहुत घणो हो जी; बड़ा बड़ा ही डर जावो ॥ ३ ॥ देवनाथ म्हाँने कह्यो हो जी; अबके बार यों ही जावो । मान चोट चपके घरी हो जी; खाली कैसे गमावो ॥ ४ ॥

॥ गान ॥

राग विहाग । ताल कैरवा ॥

वीराँ थाँने आ आछी वण आई रे । छोड़ के दूध पीयत मद गन्दा, शरम नहीं मन माँई रे ॥ टेर ॥

हिरणाक्ष ने शराव पियो जद, पृथ्वी सगरी गमाई रे । हिरण्यकश्यप सो बली विचक्षण, हाथों देह चिराई रे ॥ १ ॥ रावण कुम्भकरण सा योद्धा, पृथ्वी जीत जग माँई रे। पियो शराव वँश सब खोयो, राम सूँ करके लड़ाई रे ॥ २ ॥ श्रेष्ट यदुवंश कृष्ण अवतारी, जग माँही जस छाई रे। पियो शराब वंश सब खोयो, कट मरया आपस माँई रेरे ॥ ३ ॥ गैला देव ज्याँरा गैला पुजारा, गैला गुरु मिल जाई रे। गैली वात गुप्त कर दीनी, स्वारथ आग लगाई रे ॥ ४ ॥ इण ही शराव क्षत्री वंश खोयो, फेर ही खोवत जाई रे। नाम श्राप देवे वर क्योंकर, मूरख सोचे नांई रे ॥ ५ ॥ मानसिंह कहे मानो मेरे मित्रो, जो तुम चाहत भलाई रे । दूध घृत पियो शराव त्याग देवो, दूणी चढेला वीरताई रे ॥ ६ ॥

॥ सवैया ॥

मद ही मद की कहानी कहे इण कहानी में क्षत्रिय वंश डुबायो ।
नकटाई पड़ी जाको कोई न केवत महिमा कर कर सबही सुनायो ।
सराह सराह विगाड़ दिये हते देव निशिचर में नाम लगायो ।
मान कहे रेरे जुल्म यह वीरों वीर मिटे और भूत कहायो ॥

॥ दोहा ॥

मानसिंह या जगत् में, दैत्य मिटे मत जान ।
खड़े दैत्य मौजूद है, कर निश्चय गम ज्ञान ॥

॥ दोहा ॥

देखो मति इनकी हरी, विषय के खाय सराय ।
शोभा शोभा बीच में, दीनो जगत डुबाय ॥

॥ कवित्त ॥

गाँव गाँव देखो जहाँ मिलत है निखट्टू ऐसे, जहर को सराय खाय लाज हू न आवें है। पाँच दश भेला होय करत मनुहार खाय, झूठी ही मनुहार हाको हाक ये मचावे है। हुक्के की गुडक बीच देखो गुटकत बैठे, आप तो बिगडे सो बिगडे युवकन को बिगडावे है। कहे राव मानसिंह कैसे है अफीमची ये, काल डर माने याँने काल हू न खावे है॥

॥ दोहा ॥

कहानी कहे अफीम की, शोभा करे अपार ।
इन शोभा के बीच में, कई फस गये सरदार ॥

॥ कवित्त ॥

भङ्ग और तमाखू गाँजा काम है आलसिन को, मनुष्यपनो राखे तो ते निकट हू न लावें हैं। कालो ये अफीम ते तो दीखत है काल जैसो, जिनके फूटे भाग याक याको मुख मे पधरावे हैं। कर करके शोभा कूडो क्षत्रिन बिगाड दिये, झूठे मतलबिये झूठी बाते ये बनावें है। कहे राव मानसिंह बडे हैं मतलबियें ये तो, कूडी बातें कर अपनो पथ जो बढावे है।

॥ सोरठा ॥

कहे अफीम को देव, खावें जिनको वर दहे ।
देखो इनको सेव, क्या आनन्द इणमें मिले ॥

॥ दोहा ॥

ये मुख ते बातां करे, शोभा खूब बढाय ।
भोला सो जाणे नही, बातां में फँस जाय ।
इनमे एक प्रत्यक्ष फल, सो मैं देऊँ बताय ।
जीतां नैं मुडदा करे, मनुष्य जिके नही खाय ।
अणदीठी कछु नां कही, दीठी कही बताय ।
जो रजपूती राखणी तो, इनको खाइये नाँय ।

मान कहे वीरो सुनो, लेवो हृदय बीच धार ।
घृत दूध खूब ही पियो, तज दो जहर विकार ।
बढ़े वीरता चौगुणी, रहे धर्म को ध्यान ।
दुश्मन सूं हारो नहीं, कहे राव यूं मान ।।

।। गान ।।

राग हमीर । ताल दादरा ।।

ऐसा देव पाया मैंने, ऐसा देव पाया ।। टेर ।।

मुख से नहीं जाप करूँ, बिना ही जाप गाया । अपनो आप आप जपत, दूजो कोई न पाया ।। १ ।। तीनूं लोक नाद वजत, सुनत चतुर सवाया । आप हू को भूल बैठे, जाको ना सुनाया ।। २ ।। कौन मेरे पिये भंग, कौन ले घुटाया । जेते नशे विश्व जेते, मैं ही तो उपाया ।। ३ ।। मो ते सबकी उत्पत्ति है, मोहि में है समाया । कौन घोटे कौन पीवे, दुःख सो दरसाया ।। ४ ।। खर हू नहीं खात जाको, मनुष्य प्रेम लाया । बार बार है धिकार, मूर्ख जन्म गमाया ।। ५ ।। वेद याको निषेध करत, संत ही सुनाया । विषय के जो पामर जीव, शोभा मुख गाया ।। ६ ।। शिव स्वरूप मेरो रूप, कहत नहीं लजाया । मान कहे रे लानत तुम्हें, अनर्थ अर्थ लगाया ।। ७ ।।



# भक्ति

॥ दोहा ॥

मान कहे मित्रों सुनो, मती करो अभिमान ।
भक्ति भक्ति सब ही कहो, भक्ति है कठिन महान ॥
करी जिकों ने पूछलो, कि कियां किनो फल लीन ।
करी जिके ही मर गया, शीश काट धर दीन ॥

॥ गान ॥

तर्ज बाणी की (लेवणा होवे सो लीजे म्हारा भाइयो की तर्ज पर ) ।

ताल दीपचन्दी ॥

भक्ति भक्ति करत सब भूला है, ओ तो भक्ति रो
भग रयो न्यारो रे साधो । भक्ति भक्ति ॥टेर॥

भक्ति बिना भगवन कैसे पावे है, ए तो जाणत नांय गँवारा रे साधो । जाणे जिके तो पलक मांहे ओलखे है, वां संक्षण भर रहे न किनारा रे साधो ॥ १॥ कैताक षट् और आठ नव उलझ्या है, नही सूझ्या पिव प्यारा रे साधो । ओलख्यां बिना अलख कद मिलसी है, ए तो पथरां सूं सिर मारा रे साधो ॥ २ ॥ कैताक छप्पन भोग करे त्यारी है, केताक कर्म विचारा रे साधो । सबको भरे सो आप कैसे खावे है, समझे नही मूर्ख गँवारा रे साधो ॥ ३ ॥ आप ही आप जाप क्या दूजा है, अब कुण जपने हारा रे साधो । सगली कलमां मांय हरि आवे है, भूला भरम विचारा रे साधो ॥ ४ ॥ ऊँच ही नीच नीच सो ही ऊँचा है, ज्योंरे मिट गया द्वैत विकारा रे साधो । चढिया जिके तो जरूर ही पडसी है, कहत जगत यूं सारा रे साधो ॥ ५॥ देवनाथ गुरु स्थिर मिलाया है, अब चढिया नांय गिराया रे साधो । मानसिंह खडा जहाँ ही पाया है, उठे नाँय गया नही आया रे साधो ॥ ६ ॥

॥ गान ॥

राग प्रभाती । ताल कैरवा ॥

भक्ति मग है झीणो साधो, झीणा हवो जद आवोला ॥ टेर ॥

त्याग को त्याग भाग लख लेवे, खोज लक्षणा निज तत्व सेवे, नही कुछ लेवे नही कुछ देवे, सहजे ही सहज समावोला ॥ १ ॥ नही निन्दे वन्दे नही कोई, अपणा आप आप गत जोई, ना खोया और ना कोई खोई, आप मे आप लख जावोला ॥ २ ॥

सब में राम राम में सबही, राम मय जग है यह सब ही; वेद पुराण सभी की कथनी, जहाँ जावो नहीं पावोला ।। ३ ।। देवनाथ गुरु साथ जो कीना, झीणे तें झीणा कर दीना; मानसिंह जद निज पद चीना, माँयले रा भरम मिटावोला ।। ४ ।।

।। गान ।।

राग प्रभाती । ताल कैंरवा ।।

भक्ति भक्ति बको सत सगरा, भक्ति क्या इणने पावोला ।। टेर ।।

आधी उठे ने नावण जावे, नित उठ दरसण करने धावे; मन समझे विन हाथ न आवे, भटक भटक मर जावोला ।। १ ।। पंचामृत तुलसी कई खावे, चाहे गंगा जल पान करावे; निज श्रद्धा उर में नहीं लावे, भरम के भूत कहावोला ।।२।। पूजो चित्र मूर्ती पूजो, चाहे देव तुम ध्यावो दूजो; अपणो देव आप नहीं सुझ्यो, यों ही जूता खावोला ।। ३ ।। देवनाथ गुरु देव गुसाँई, निज मन्दिर में देख्या साँई; मान कहे निज पत मोहे आई, बहकूँ न क्या बहकावोला. ।। ४ ।।

।। गान ।।

राग खम्भाच, तर्ज "माछली" की । ताल दीपचन्दी ।।

देखो मित्रो भक्ति आ भरम तुम्हारी । पूज पूज कई पंडित मूवा,
लाखो ही डूबे संसारी रे; देखो मित्र ।। टेर ।।

ईश्वर एक किया कई टुकड़ा, जुल्म कियो थे भारी । पण्डिताँ पोल अनंत गुण कीनी, जग कर दियो व्यभिचारी रे; देखो मित्रो. ।। १ ।। सब में राम राम मय सब जग, वेद कहे यूँ चारी । स्वारथ हेत अर्थ किया अनरथ, करत निषेध वेदाँरी रे. ।। २ ।। चतुर्वेदी बण्यो पूरो पंडित, सूत्र ने सूत्र सँभारी । पंडित भयो पोल ने काढ़ण, दश गाडा और डारी रे. ।। ३ ।। साँची कहे तो मातमी मारे, परगट कहे संसारी । परगट पोल कबीर उघाड़ी, बदल गई काशी सारी रे. ।। ४ ।।देवनाथ गुरु कबीर मिले मोय, जाणी यह पोल तुम्हारी । मानसिंह अब पजे न स्वप्ने, दूर ते हाथ जोड़ाँरी रे ।। ५ ।।

।। सवैया ।।

नवधा भक्ति को सवाल करे पर एको ही भक्ति कोऊ न उठावे ।
गिनती गिन कर सगरे पकरे एकहू नाँय जो पार हो जावे ।
जो कोई करे उपरले चित से उनके हरि कहो फिर कैसे सिधावे ।
चित तो डोले चहूँ दिश को सदा कैसे हरि भक्ति सुरझावे ।
आठ को ठाठ तो छोड़ सभी और एक ही के विच चित्त रंगावे ।
मान कहे सब आठ धरे रहे एक ही तोकूँ राम मिलावे ।।

॥ कुण्डलिया ॥

भक्ति हो एक प्रकार की, शायद कोई कर लेह ।
मान सिंह नव किम करे, पोल अणहुती येह ।
पोल अणहुती येह, एक में एक है भारी ।
नव ही एक सी नांथ, बनावे न्यारी न्यारी ।
कहो अब हम किनका करें, त्याग जो कौन करे ।
भक्ति हो एक प्रकार की, शायद कोई करले ॥

॥ कुण्डलिया ॥

नाना मत खेंचत रहे याको अन्त न आय ।
कब तक मैं वर्णन करूँ, गिणत गिणत थक जाय ।
गिणत गिणत थक जाय, पार नही इनको पावे ।
पीछे पुराण अठारह, नवां ने न्यारी गावे ।
चार वेद और ही कहे, खैंच खैंच लगाय ।
नाना मत खैंचत रहे, याको अन्त न आय ॥
षट् शास्त्र और ही कहे, लाम्बी झाँबर झोर ।
मानसिंह क्या क्या करे, फाट गयो मन मोर ।
फाट गयो मन मोर, अमल तो कोई न बनावे ।
देवनाथ गुरु देव, कती जद अब पत आवे ।
तू तेरो तुझ माहि है, तुझमे ही लागी डोर ।
मानसिंह क्या क्या करे, फाट गयो मन मोर ॥

॥ सवैया ॥

प्रेमी बने कर माला लिवी और राम ही राम को श्वास उठावे ।
एक ही श्वास न खाली गयो रग रग और रोम ही रोम नचावे ।
यह मन नाचत माने नही चुपके से मच्छी पकड गटकावे ।
वे ही है हंस खरा जग में जिके मोती बिना नही कंकर खावे ।
वो हम ही हाथ जो आना है दुर्लभ भाग बिहूना सो क्योंकर पावे ।
बुगलों के हाथ पडे सगरे यह तो बुगले मार ही मार के खावे ।
देव ही नाथ सो हंस मिले मोय बिगडी इनको देत बनावे ।
मान बिगाडी मैं बहुत दिनाँ अब तो इण बुगलाँ सूँडर आवे ॥

॥ कवित्त ॥

कोई तो कहत हम कृष्ण के उपासी बने, बंसीधर मूरत होय शीश जब नायँगे ।
कोई कहे द्वाराधीश और हू न मानें ईश, ऐसी मूरत ध्याय तो वहाँ बंसी हू न पायँगे ।
राजरूप मूर्त यहाँ बंसी हू को काम कहा, एक एक की यह निन्दा करत सब सुनायँगे ।
कोई कहे रामचन्द्र धनुष बाण धारे हाथ, बिना धनुष बाण हम दर्शन हू न पायँगे ।
कैसी है भूल देखो हरि के टूक टूक करत, भूल ही भूल में योंही मारे जायँगे ।
कहे राव मानसिंह आत दया मोको अब, एते जीव तो ये बिना पानी डूब जायँगे ॥

॥ गान ॥

राग भैरवी । ताल तिताला या कैरवा ॥

आ पूजा नहीं होवे रे, सन्तों म्हाँ सूँ आ पूजा नहीं होवे रे ॥ टेर ॥
साच बोलण को आये जग में, झूठ बीज कुण बोवे । झूठी बात हाथ नहीं घालूँ, वृथा इमान कुण खोवे ॥ १ ॥ जाग्रत रहे नित्य जगदीश्वर, वो तो कभी न सोवे । नित्य जाग्रत को कैसे जगाऊँ, यही मन हाँसी होवे ॥ २ ॥ घर में चीज पड़ी जब अपने, बाहर किण विध जोवे । कर को कंगण घणा दिन खोयो, अब जोय लियो मेरो मो मैं ॥ ३ ॥ यह पाषाण पाषाण ही रहेगो, लाख कूट शिर रोहे । नहीं वो भाव देव वो नाँही, उलट पुलट उलटो है ॥ ४ ॥ देवनाथ गुरु दया करी जद, मारग लियो सीधो है । मानसिंह जड़ चेतन में यह, सर्वत्र रूप मेरो है ॥ ५ ॥

॥ सवैया ॥

रामेश्वर जगदीश गये हम बद्रीनाथ केदार जो धाये ।
गंग यमुन जल बीच में नहाय के जाय हिमालय में हाड गलाये ।
जहाँ टीकम रणछोड़ बसे वहाँ महाप्रसाद उनही का जो खाये ।
अम्बे हि जाय परस हिंगलाज को तदपि नहीं उर शांति जो आये ।
फेर ही फेर के खूब फिराये फिर भी हरि लो दूर बताये ।
देव हू नाथ कृपा करके हरि पास में है यह शब्द सुनाये ।
मान कहे भ्रम भाग गयो निज गाँव में आय के सहज समाये ।
दूर ही दूर से हार गये हैरान भये कछु कह न सकाये ॥

॥ दोहा ॥

सज नवीन शृंगार नित, दौड़े मंदिर जाय ।
राम रिझाई यह नहीं, सगरी जगत रिझाय ॥
जर जेवर सुन्दर सजे , कर शृंगार तमाम ।
यूँ तो जग ही रीझसी, नहीं रीझेला राम ॥

॥ दोहा ॥

दरसण मूरत के करे, और ही ध्यान लगाय ।
नारी निरखे पुरुष को, पुरुष नारि निरखाय ।
श्री हरि का सब घर कहे, हे मन्दिर के मॉय ।
चोर योंही चूके नहीं, हमों मोहे यह आय ॥

॥ कवित्त ॥

देत हम समय ही समय को शृंगार नित, हरि तो कहु के कछु बैन न सुनावे है । अच्छो साब् रो हम कहत अपने ही जी मे, पर इनकी तरफ से कछु जाव हू न आवे है । मधु और मेवा पकवान मिठाई नित, नानाविधि से हम भोग जो लगावे है । खट्टो या मिठो याको स्वाद हू न कहत कछु, स्वाद कहाँ ते कहे बपुरो यह स्वान्हू न खावे है । जैसे जो पुजारी तैसे देव मिले याको देखो, अन्धे की लकडी दखो अन्धे पकडावे है । दोनो गिरे कूप बीच सूजत नहीं एक हू को, जाको नहीं सूझे वह राह क्या बतावे है ॥

॥ दोहा ॥

गुमान वचन

सर्वव्यापी जगदीश तो, सबके बीच समाय ।
ठौर ठौर मन्दिर अधिक, मूर्ति क्यो ये थपाय ॥

॥ चौपाई ॥

ठौर ठौर क्यो पूजन धावे । क्यो ये न्यारी देव मनावें ।
कहो फिर काज होय यह कैसे, मो मन यह सदेह है रै मे ॥
कारण कौन सो भीड मचाई । ईश्वर रहे सकल के मॉई ॥"

॥ दोहा ॥

मरधीश हम से कहो, सबही अर्थ विचार ।
कौन काज इतने किये, धर्म प्रथा के द्वार ॥

॥ दोहा ॥

भान वचन

रे गुमान नही यह गलत, सीधी रही दिखाय ।
धर्म प्रथा के द्वार पर, धर्म हि वाक्य सुनाय ॥

॥ चौपाई ॥

धर्म मन्दिर कीना ये भाई । बुद्धिमान जन बुद्धि उपाई ॥
स्वार्थियो अनरथ कर दीना । भरे कुम्भ मे कीचड कीना ॥

हित अनहित ना कीन विचारा। सीधी हुती उलट कर डारा ॥
च्यारों वर्ण और न्याती गोती। सबही आन मिलत सम होती ॥
सद् उपदेश धर्म की वानी। मूरख पंडित अति विज्ञानी ॥
धर्मशास्त्र की चर्चा होई। नारी पुरुष मिलत सब कोई ॥

॥ दोहा ॥

यही काज मन्दिर किये, अब यह होय अन्याय।
खर की पूंछ मूरख गही, अब ये छोड़े नाँय ॥
साँप छछून्दर की गती, उरझ गये इण माँय।
छोड़ें तो स्वारथ हटे, खायाँ मारे जाँय ॥

॥ चौपाई ॥

प्रतिमा तणी सुनो अब गाथा। तुम से सही कहूँ मैं बाता ॥
दिन में बीसों भोग लगावे। माल मुफ्त जो मसखरा खावें ॥
बेटी बहू गिणे नहीं कोई। मन चाहे की इज्जत खोई ॥

॥ दोहा ॥

यह प्रतिमा लक्षण नहीं, यामें लक्ष्य है और।
असल पुजारी ना रहे, रहे स्वार्थी चोर ॥

॥ चौपाई ॥

है प्रतिमा इन कारण भाई। पुरुष पुराणे याद न जाई ॥
मूरत देखे याद रहावे। ब्रह्म तेज बल नाँय घटावे ॥
धनुष बाण यही कारण लीना। घटे न बल होवे नहीं क्षीणा ॥

॥ दोहा ॥

प्रतिमा देख पुरातनी, धरे नवल पुरुषार्थ।
यही कारण सूरत करी, कही तुम्हें समझात ॥
प्रतिमा की पूजा कियाँ, ब्रह्म तेज नहीं जाय।
समझें अपने रूप को, दे सब भरम मिटाय ॥
कहे यूं मान गुमान सुन, पियो अमी रस छान।
चालो समझ विचार कर, छोड़ो पोल दुकान ॥

## शवरी–महिमा

॥ छप्पय ॥

चले राम वन माँहि पिता के वचन उठाये ।
लोप कियो नही नेक वचन शुद्ध मान के धाये ।
चित्रकूट बनवासी बने बन सभी फिर आये ।
दण्डक बनादि ढढ ढूंढते अब चले आये ।

॥ दोहा ॥

महा तपोवन आनि, जुड़्यो ठाठ ऋषि धाम ।
आये दीनदयाल तहाँ, धर्म धुरन्धर धाम ॥

॥ छप्पय ॥

कहन लगे रघुनाथ शवरी गृह मोय बताओ ।
कहाँ शवरी को निवास बात हमको समझाओ ।
ऋषि जरे मन माँहि चले नही वश कछु भाई ।
आश्रम रहे शृंगार हमें कोउ पूछै नाँई ॥

॥ दोहा ॥

जाति पाँति से हैं परे, जिनते प्रेम लगाय ।
पढ़े हम वेद पुराण को, यहा आदर कछु नांय ॥

॥ छप्पय ॥

जात देख रघुनाथ ऋषि मन मे रिसियाये ।
वृद्ध हतो ऋषि एक जोर कर बैन सुनाये ।
भई रक्त की गग कष्ट हम बहुत उठाये ।
किये यहा बहु हवन दु ख यह नांय मिटाये ॥

॥ दोहा ॥

चरण धरो प्रभु आप के, गग शुद्ध हो जाय ।
विप्र ऋषी सुख पावे ही, गुण जो आपको गाय ॥

॥ छप्पय ॥

कृपा करी रघुनाथ गग पर आप सिधाये ।
धोवत कह्यो थो चरण प्रभु जहाँ आप ही न्हाये ।
गग तो पलटी नाँहि महाय प्रभु ही पछताये ।
लिपट्यो रक्त ते अग जीव कईयक लिपटाये ॥

॥ दोहा ॥

गंग रक्त की रक्त रही, भई शुद्ध कछु नाँय ।
राम कहे ऋषियों सुनो, कीजिये कौन उपाय ॥

॥ छप्पय ॥

भयो कौन सो काज हमें तुम सभी सुनाओ ।
फिर कछु करूँ उपाय हाल यह सभी बताओ ।
ऋषि कहें महाराज और कछु निगे न आये ।
एक दिवस की बात हम ऐसी सुन पाये ॥

॥ दोहा ॥

मतंग ऋषि के पास में, रहत शबरी एक नाम ।
महा मलीन अति जात वह, सबकी नीच गुलाम ॥

॥ छप्पय ॥

सेवा करणो काज और स्वारथ मन नाँई ।
करत प्रभू गुन गान प्रेम ताके उर माँई ।
सेवा करणे काज ऋषी आश्रम पर आई ।
लकड़ी भारी लाय ऋषी मठ आन गिराई ॥

॥ दोहा ॥

प्रातःकाल जब होत ही, उठचो हतो ऋषि एक ।
भेट भई उनसे जबी, उठचो जो क्रोध विशेष ॥

॥ छप्पय ॥

उठचो ऋषी को क्रोध क्रोध उर नाँहि समायो ।
मारी खेंच एक लठि शीश से रुधिर बहायो ।
ता दिन ते भई रक्त और कुछ नाँहि उपायो ।
अब तुम जानो महाराज हाल कोई निगे न आयो ॥

॥ दोहा ॥

हा हा रे अफ़सोस तुम, कीनो जुल्म अपार ।
विप्र वंश कुल जन्म ले, कीनो अत्याचार ॥

॥ छप्पय ॥

कितनो कियो अन्याय जभी तो तुम दुःख पाओ ।
कहाँ है शबरी निवास दरश तुम मोहि दिखाओ ।

शबरी जैसी सन्त जगत में केतिक पावो ।
ऐसी से करो द्रोह कष्ट तुम जबी उठावो ।।

।। दोहा ।।

सुनी राम की बात जब, रहे ऋषी शर्माय ।
कह न सके मुख से कछु, कहे तो मारे जाँय ।।

।। छप्पय ।।

चलो हमारे साथ साथ चल उसे भी लावें ।
जो यह कदाच शुद्ध होय लाय अब उसे नवावें ।
साथ चले रघुनाथ चलत शबरी गृह आवें ।
शबरी देखी भीड देखत मन अति घबरावे ।
आये मारण मोय सबी ये मतो उपावे ।
भगी जबी तत्काल वृद्ध थी भग्यो न जावे ।।

।। दोहा ।।

दौडे और गिर जात है, गिरे और उठ धाय ।
कर गह यूं रघुनाथ कहे, दौड नाँहि मम माय ।।

।। छप्पय ।।

सुनी नाथ की बात जबे मन धीरज आयो ।
हँसकर के रघुनाथ आय के बैन सुनायो ।
जाहि भजे दिन रात मात सोही मैं आयो ।
मत मन मे घबराय आय गयो तेरो सहायो ।
यों कह कर रघुनाथ नेक उन्हे धीर बन्धायो ।
मत डर तू मम मात नाथ तेरो मोहि भायो ।।

।। दोहा ।।

शबरी यह श्रवणां सुण्यो, आप ही है रघुनाथ ।
प्रेम पुलकित हृदय भयो, कम्पन लागो गात ।।

।। छप्पय ।।

नयन बहे जलधार बोल मुख ते नही आवे ।
करण चहे परणाम बचन मुख बन्ध रहावे ।
सब ऋषियन के साथ नाथ यो शीश नवांवे ।
ले शबरी पद रज नाथ यो शीश चढावे ।

ऋषि गये शर्माय बोल मुख ते नहीं आवे।
सहाय करे रघुनाथ वाको फिर कौन सतावे।।

।। छप्पय ।।

साथ लिये रघुनाथ हाथ गह शबरी हि लाये।
हतो गंग को कुण्ड लाय हरि उसे न्हवाये।
कहे वचन रघुनाथ मधुर धुन वैन सुनाये।
मात धरो तुम चरण धोय सब ही सुख पाये।।

।। दोहा ।।

मन में अति घबरात थी, पाँव डुबोवत नाँय।
कर जल ले रघुनाथ जी, दीन्ह अंगुष्ठ डुबाय।।

।। छप्पय ।।

भई शुद्ध जो गङ्ग सबी वो रक्त मिटायो।
भयो कनक सो नीर देख मन सब सुख पायो।।
सबको अचरज होय चित्र सम सभी रहाये।
कहे न सके कुछ वैन मौन मुख बन्ध कराये।।

।। दोहा ।।

चरण धोय रघुनाथ ने, पञ्चामृत कर लीन्ह।
जुड़े थे ऋषी समाज ते, सबको हरि ले दीन्ह।।

।। छप्पय ।।

छाया सुंदर आय चरण धोय सबे पिलायो।
मती करो अभिमान मान हरि को न सुहायो
रहो ज्यूं निर्मल नीर देह को भाव मिटावो।
दरसे आतम रूप जबे मित्रो सुख पावो।।

।। दोहा ।।

मान कहे मित्रो सुनो, भजन कियाँ भव पार।
ऊँच नीच कोई है नहीं, सबके हरि आधार।।

।। गान ।।

राग सोरठ या देश। ताल तिताला या करवा।।
हाथ गह्यो रघुनाथ, ज्याँरो ऐसो हाथ गह्यो रघुनाथ।।टेर।।
ण धरण तो दूर रह्यो रे, ताहि अंगुष्ठ डुवात। कर में जल ले राम पद धोये,

गङ्ग की गङ्ग हो जात ॥ १ ॥ चरण धोय लियो चरणामृत, ऋषियन को जो पिलात । मन में ग्लानि पीयत डरे सब, मुख से कह्यो न कछु जात ॥ २ ॥ ले चरणामृत रामचन्द्र कहे, जोड़े दोनों हाथ । हाथ जोड़ हरि दीन्ह परिक्रमा, मिली जाणे कौशल्या मात ॥ ३ ॥ ऋषि सब मन ही मन शरमाये, कहत न बाहर बात । राम कहे शबरी जैसी प्यारी, प्यारे न मात न तात ॥ ४ ॥ मानसिंह ऐसे भक्त वत्सल हरि, क्यों न माहे पत आत । देवनाथ गुरु राम स्वरूपी, तारत है सब जात ॥ ५ ॥

॥ गान ॥

राग सोरठ । ताल तिताला या कैरवा ॥

लछमन शबरी को मठ मन भाय ॥ टेर ॥

पान पत फल छाई कुटिया, पवन आवत जिण माँय ॥ १ ॥ पानही ओढण पान बिछावण, ऐसा कुरा साज सजाय ॥ २ ॥ पानरा दूना बेर भरलाई, प्रेम रस भरियो माँय ॥ ३ ॥ ऋषि सन्यासी मठ खब सँवारया, मेरे मन नहीं भाय ॥ ४ ॥ वेद सुपनिषद् पढ़े ऐ बैरा, शबरी रे सब सही पाय ॥ ५ ॥ ऊँच और नीच जात नहीं मेरे, जिन उर, प्रेम तहाँ जाय ॥ ६ ॥ बोर सुहावे मेरे मन भावे, खाडा ज्यांरो अजब सवाद ॥ ७ ॥ देवनाथ कहे राम सम दरसी, मात चरण लिपटात ॥८॥

॥छप्पय ॥

आये राम मिजमान शबरी के भाग बधाये ।
नवधा भक्ति गुप्त प्रगट कर सबै सुनाये ।
धर्म रूप अवतार राम भूमण्डल आये ।
रोपी धर्म की ध्वजा आप मर्याद रूपाये ॥

॥ दोहा ॥

और न उनके घर हतो, सच सब कियो बोर ।
लेकर ये आगे धरया, जिनकी खाण्डी कोर ॥

॥छप्पय ॥

टाल टाल के देत लखन जो बोर यह लीजे ।
बहुत है मीठे बोर राम इनको चाखीजे ।
लक्ष्मण उपज्यो शक झूठन इनको किम लीजे ।
फेंक दिये हम लखन मन इनको न पतीजे ॥

॥ दोहा ॥

अन्तर्यामी जाणली, हंस बोले श्रीराम ।
रे रे लक्ष्मण जुल्म कियो, सबी बिगाड़्यो काम ॥

॥छप्पय ॥

तू है मेरो भ्रात तात मैं कहा सुनाऊँ ।
जो और करे अपमान तो उनको और दिखाऊँ ।
एक भक्त के काज लाज मैं मेरी गमाऊँ ।
उनकी न जावण पाय उपाय अनेक उपाऊँ ॥

॥ दोहा ॥

मेरी लज्जा जाय भल, साधु लाज नहीं जाय ।
साधु लाज के कारणे, सर्वस्व देऊँ गमाय ॥

॥ कवित्त ॥

साधु ही साधु कहत वेद और पुराण सबी, साधुन को महत्व कोई बिरलाँ ही पायो है । साधुन को महत्व लख्यो अमृत अमोल चख्यो, पोल गोलागोल जाको सब ही जो उड़ायो है । आतम की निश्चय कीन्ह एक रूप सब में चीन्ह, मन को जो हतो भरम सगरो मिटायो है । कहे रव मानसिंह ऐसा कोई साधु होय, ऐसे साधुन को हम दास ही कहायो है ।

॥छप्पय ॥

श्रीमुख कहे गोपाल सन्त अति मोहे सुहावे ।
ऊँच नीच नहीं मोर जो कोई साधु बन आवे ।
क्या ऊँचा क्या नीच जगत के भाव कहावे ।
मेरे तो मन एक साधु समता मन लावे ॥

॥ सोरठा ॥

उर ममता को त्याग, साध सत्य मन में धरे ।
मानसिंह मिटे द्वेष, तन के करम सब झड़ पड़े ॥

॥ छप्पय ॥

ऐसी कही रघुनाथ तात मन में घबरायो ।
मुखकर हाहाकार नयन में नीर बहायो ।
जो दूजो कर लेत चौरासी में जात गिरायो ।
पर तू है मेरो भ्रात जाहि ते तोय बचाओ ॥

गङ्गा की गङ्गा हो जात ॥ १ ॥ चरण धोय लियो चरणामृत, ऋषियन को जो पिलात । मन में ग्लानि पीयत डरे सब, मुख से कह्यो न कछु जात ॥ २ ॥ ले चरणामृत रामचन्द्र कहे, जोड़े दोनों हाथ । हाथ जोड़ हरि दीन्ह परिक्रमा, मिली जाणे कौशल्या मात ॥ ३ ॥ ऋषि सब मन ही मन शरमाये, कहत न बाहर बात । राम कहे शबरी जैसी प्यारी, प्यारे न मात न तात ॥ ४॥ मानसिंह ऐसे भक्त वत्सल हरि, क्यों न मोहे पत आन । देवनाथ गुरु राम स्वरूपी, तारत है सब जान ॥ ५ ॥

॥ गान ॥

राग सोरठ । ताल तिताला या कैरवा ॥

लछमन शबरी को मठ मन भाय ॥ टेर ॥

पान पत्र फल छाई कुटिया, पवन आवन जिण माँय ॥ १ ॥ पानही ओढ़ण पान बिछावण, तैसो कुण साज सजाय ॥ २ ॥ पानरा दूना बेर भरलाई, प्रेम रस भरियो माँय ॥ ३ ॥ ऋषि सन्यासी मठ खूब सँवारया, मेरे मन नहीं भाय ॥ ४ ॥ वेद उपनिषद् पढे ऐ वैठा, शबरी रे सम नही पाय ॥ ५ ॥ ऊँच और नीच जात नहीं मेरे, जिन उर प्रेम तहां जाय ॥ ६ ॥ बोर सुहावें मेरे मन भावे, खाता ज्यांरो अजब सवाद ॥ ७ ॥ देवनाथ कहे राम सम दरसी, मान चरण लिपटात ॥८॥

॥छप्पय ॥

आये राम मिजमान शबरी के भाग बधाये ।  
नवधा भक्ति गुप्त प्रगट कर सबे सुनाये ।  
धर्म रुप अवतार राम भूमण्डल आये ।  
रोपी धर्म की ध्वजा आप मर्याद स्थाये ॥

॥ दोहा ॥

और न उनके घर हतो, सच सच कियो बोर ।  
लेकर ये आगे धरया, जिनकी खाण्डी कोर ॥

॥छप्पय ॥

टाल टाल के देत लखन जो बोर यह लीजे ।  
बहुत है मीठे बोर राम इनको चाखीजे ।  
लक्ष्मण उपज्यो शक झूठन इनकी किम लीजे ।  
फेंक दिये दूम लखन मन उनको न पतीजे ॥

॥ दोहा ॥

अन्तर्यामी जाणली, हंस बोले श्रीराम ।
रे रे लक्ष्मण जुल्म कियो, सबी बिगाड़्यो काम ॥

॥छप्पय ॥

तू है मेरो भ्रात तात मैं कहा सुनाऊँ ।
जो और करे अपमान तो उनको और दिखाऊँ ।
एक भक्त के काज लाज मैं मेरी गमाऊँ ।
उनकी न जावण पाय उपाय अनेक उपाऊँ ॥

॥ दोहा ॥

मेरी लज्जा जाय भल, साधु लाज नहीं जाय ।
साधु लाज के कारणे, सर्वस्व देऊँ गमाय ॥

॥ कवित्त ॥

साधु ही साधु कहत वेद और पुराण सबी, साधुन को महत्व कोई बिरलां ही पायो है। साधुन को महत्व लख्यो अमृत अमोल चख्यो, पोल गोलागोल जाको सव ही जो उड़ायो है। आतम की निश्चय कीन्ह एक रूप सब में चीन्ह, मन को जो हतो भरम सगरो मिटायो है। कहे रव मानसिह ऐसा कोई साधु होय, ऐसे साधुन को हम दास ही कहायो है।

॥छप्पय ॥

श्रीमुख कहे गोपाल सन्त अति मोहे सुहावे ।
ऊँच नीच नहीं मोर जो कोई साधु बन आवे ।
क्या ऊँचा क्या नीच जगत के भाव कहावे ।
मेरे तो मन एक साधु समता मन लावे ॥

॥ सोरठा ॥

उर ममता को त्याग, साध सत्य मन में धरे ।
मानसिह मिटे द्वेष, तन के करम सब झड़ पड़े ॥

॥ छप्पय ॥

ऐसी कही रघुनाथ तात मन में घबरायो ।
मुखकर हाहाकार नयन में नीर बहायो ।
जो दूजो कर लेत चौरासी में जात गिरायो ।
पर तू है मेरो भ्रात जाहि ते तोय बचायो ॥

॥ दोहा ॥

बात सुनो रघुनाथ की, तो खाये माँग के बोर।
रामचंद्र ले वही दिये जिनकी खाण्डी कोर॥

॥ छप्पय ॥

और तो लिये उठाय बोर एक पीछे रहायो।
भई सजीवन सोय अन्त में काम जो आयो।
कहे राम रघुनाथ दण्ड यह दीन्हो ताही।
तुमको दण्ड ने देऊँ जगत कोई माने नाँही।
होय नीति में विरुद्ध बचाय लियो जान के भाई।
तातें दण्ड देऊँ तोय मन्त को मान रहाई॥

॥ दोहा ॥

मानसिंह इण जगत में, नीति राम सी होय।
अजहू राम अवतार है, कसर न समझो कोय॥

॥ छप्पय ॥

कथा अनेक सुनाय मोक्ष शबरी को पठाई।
दियो मोक्ष को धाम ग्रन्थ में साफ सुनाई।
फिर ऐसा कोई होय हरि उनके घर आवे।
हरि है दीनदयाल आवत कछु देर न लावें॥

॥ दोहा ॥

मान कहे मित्रो सुनो, ऐसो भक्त को मान।
करजो भक्ति डरजो मती, हाजर खड़ो महान॥

॥ सवैया ॥

और फिरे सब जंगल में ऋषियन के मग बहु बेर जो खाये।
आज सवाद यह बेर है जैसे ऐसे सवाद कभी नहीं पाये।
क्या कहूँ लक्ष्मण तोकू ये स्वाद मैं मम मुख महिमा कही न जाये।
दाम मधु की जो देऊँ मैं उपमा तो इनतें वे कम ही रहाये।
ऐसे मीठे बेर यह लाई है मान कहे रघुनाथ सराये।
सराह सराह के खाय रहे प्रभु आपने दास को मान बढ़ाये॥

निषाद महिमा

॥ गान ॥

राग दुर्गा या सोरठ । ताल तिताला या कैरवा ॥

भरत भैया मोहि निषाद सुहावे । और दाय नहीं आवे, भरत . ॥ टेर ॥

कहाँ पर मात तात जो कहिये, तुम कहो कहाँ से आवे । जो यह निषाद होत नहीं बन में, कन्द मूल कुण लावे । ॥ १ ॥ गुहा निषाद पार मोहि कीनो, किम गुण भूल्यो जावे । तुमको विसरूँ इन्हें नहीं विसरूँ, हिरदे में अटकावे ॥ २ ॥ शस्त्र सवारी नहीं कुछ इनके, तुम से युद्ध ठहरावे । देखो हिम्मत कैसी है गुहा की, मरण ते नही घबरावे ॥ ३ ॥ जो अपनी तुम कहानी न केवो, तो ये युद्ध रचावे । मरण पर्यन्त आने नहीं देवे, तुम से हट्यो न जावे ॥ ४ ॥ मो तो मिलन मन में रह जाती, और तुम बीच ही मर जावे । देखो वीरता इन निषद की, तुम से नाँय डटावे ॥५॥ नही कुछ दियो हम इन निषाद को, ये कैसी प्रीति निभावे । तुम ते अधिक गुहा मेरे कहिये, स्वप्ने न दूर परावे ॥ ६ ॥ कहत कहत हरि गुहा के गुण, लेकर कण्ठ लगावे । प्रेम विवश हरि भूल गये सुध, नैनन जल बरासावे ॥ ७ ॥ भरत सहित नगर नर नारी, चकित से रह जावे । मुहूर्त एक रहे हरि व्याकुल, प्रेम कथा क्या गावे ॥ ८ ॥ ऊँच नीच नहीं भाव हरि के, ना कोई जात ठहरावे । वाल्मीक ग्रन्थ में देखो, केते ही नीच अपनावे ॥ ९ ॥ देवनाथ रघुनाथ रूप धर, दीन उबारण आवे । मानसिंह कहे मुझ से नीच को, तारत जेज न लावे ॥ १० ॥

॥ गान ॥

राग दुर्गा या सोरठ । ताल तिताला या कैरवा ॥

॥ निषाद वचन ॥

दीन को तुम बिन कौन उबारे । नीच नीच कर सब ही
दुरावे, कुण एक दृष्टि निहारे ॥ टेर ॥

विप्र कहे हम सब से ऊँचे, कोहु न तुल्य हमारे । क्षत्री कहत बलिष्ठ हम ही है, हम रहे दीन विचारे ॥ १ ॥ वैश्य बने माया अभिमानी, हमको सब ही मारे । हे प्रभु आप बिना को ऐसो, करदे नाव किनारे ॥ २ ॥ आपको हाथ हमें डर किनको, सब ही परे झक मारे । दीनानाथ हाथ तुम गहियो, अब हम किनके सारे ॥ ३ ॥ मैंठो जान शयण में लीनी, कर दीनो भव पारे । कृपासिंधु हम दीन तुम्हारे, करके दया सम्हारे ॥ ४ ॥ देवनाथ रघुनाथ रूप प्रभु, दुःसह द्वन्द दुःख टारे । मान गरीब आपको कहिये, काढ़ो भव जल बारे ॥ ५ ॥

# वल्लभाचार्य और धन्ना जाट

॥ चौपाई ॥

वल्लभाचार्य भक्त मन मांई। भोजन करता नित हरि को बुलाई ॥
नित प्रति भोजन करत गोपाला। मन बीच विचार विशाला ॥
एक दिवस ऐसो चल आयो। भक्त दोय एक साथ बुलायो ॥
जात किसान धना जहि नामा। भक्ति करत हरि की निष्कामा ॥
जाडो रोट मिल्यो कछु नांई। ले हरि को उण भोग लगाई ॥
कौन घटे और किनको बढ़ावे। पुत्र बाप के सबही कहावें ॥

॥ दोहा ॥

हरि ने कीन्ह विचार जब, कीजिये कौन उपाय।
किनके घर अब जाईये, और किनके घर नही जाय ॥

॥ चौपाई ॥

उत वल्लभ ने थाल सजायो। घण्टा शब्द कर हरि ही बुलायो।
लेकर रोट चले तत्काला। पहुंचे जाय परोसण थाला ॥
ले वल्लभ ने पड़दो उठायो। रोट सोट सो आगे पायो ॥
देख रोट वल्लभ अकुलायो। चकमो रोट कहां से आयो ॥

॥ दोहा ॥

पीछे पड़दो डार के, वल्लभ करी पुकार।
उसी समय हरि आविया, दीन बन्धु करतार ॥

॥ चौपाई ॥

हे हरि तुम क्या अनरथ कीना। किनको रोट कहां धर दीना ॥
कहो आप किन घर ते लाये। कौन जाति प्रभु हम हि बनाये ॥
हम तो सुन्दर थाल सजाये। फक उडे जैसे फलके लाये ॥
तब हम कर बोले यदुराई। यें वल्लभ तुम पूछो नांई ॥
मैं भक्तन ने भयो हैराना। दोनों तरफ मो को ले ताना ॥
उत तो धना इत तुम ही बुलायो। कहा करूं बस कछु न चलायो ॥

॥ दोहा ॥

ले धायो मैं रोट को, बैठ न खावण पाय।
खायो सो तो खा लियो, शेष थाल के मांय ॥

॥ चौपाई ॥

तव वल्लभ मन में अकुलाये। हा हा करके वचन सुनाये।
तुम हरएक गृह चल जावो। हर हाथन को भोजन पावो॥
र र जुल्म आप यह कीना। हम को नाथ भ्रष्ट कर दीना॥
हम तो विप्र उच्च कुल माँई। हुये भ्रष्ट तुम झूठन खाई॥
भूल करी मैं झूठन खाई। अब तब झूठन खाऊँ नाई॥

॥ दोहा ॥

ऐसी वात हरि ने सुनी, हँस वोले गोपाल।
रे वल्लभ अब ही लख्यो, अब ही पड़्यो तोय ख्याल॥

॥ चौपाई ॥

मेरी तो रीति है आदि सदाई। ऊँच नीच मेरे कछु नाँई॥
कद शवरी अचार जो कीना। जिनके वेर झूठे फल लीना॥
वालमीक कद होते आचारी। जिनके हाथ जीमे कई वारी॥
कहो निपाद उत्तम किन कीना। उन हम शामिल भोजन लीना॥
वन्दर रीछ नीति से वारा। सो सुग्रीव हतो मित्र हमारा॥
निशिचर जाति विभीषण केरी। जिनके हाथ जीम्यो कई वेरी॥
मैं ही जीम्यो और लखन जिमायो। जो हलधर अवतार धर आयो॥
अब पछतायाँ क्या होवे भाई। भ्रष्ट भयो ते सुधरत नाँई॥

॥ दोहा ॥

भूल गये वलभेश तुम, अव सोचे क्या होय।
विगड़्यो सो तो विगड़ गयो, अव सुधरे नहीं कोय॥

॥ चपाई ॥

नारद दासी पुत्र कहायो। उन हम भोजन भेलो पायो।
विदुर नारी नहीं चौका दीना। केल पत्र फल भोजन कीना॥
गई सो गई और अव क्या भाई। अजहूँ बुलावे तो उत्तर देऊँ नाँई॥
ब्राह्मण क्षत्री वैश्य शूद्र कोई। मोहि बुलावे जाके शिर नहीं होई॥
जीवत मरे नाँहि डर आवे। मुड़दा मस्त कोई मुझे बुलावे॥
रे वल्लभ तू मुड़दा नाँही। देह अभिमान रयो तेरे माँही॥

॥ दोहा ॥

वल्लभ होय उदास अति, वोले वचन सुनाय।
पायो सो तो पालियो, अव मैं पाऊँ नाँय॥

॥ चौपाई ॥

मैं कब कयो कि मोय बुलावो । क्या मै भूख मरत तेरे आवो ॥
मोको भूख प्रेम है सोई । बनी सो बनी अब बने न कोई ॥
मम झूठन जो तू नही खावे । हम तब कुल मे कबुहन आवें ॥
मूरत को भल भोग लगाओ । मेरे दरस अब तुम नही पाओ ॥
ऐसे कहि हरि अन्तरध्याना । फिर बल्लभ मन मे पछताना ॥
रे अफसोस जुल्म कर दीना । हमने भूल कर यह क्या कीना ॥

॥ दोहा ॥

जो होनी सो हो गई, दोष मेरो कछु नाँय ।
यह मैंने जाण्यो नही, हरि लीनी मति हराय ॥

विदुर महिमा

॥ छप्पय ॥

विदुर नही घर माँय हरि तिनके घर आये ।
आप हरि कहि बात हमें अति भूख सताये ।
न्हाती थी घर माँय वस्त्र तन एक रहाये ।
नाम सुन्यो जब कृष्ण भूल सुध बुध बिसराये ॥

॥ दोहा ॥

तन की सुध बुध भूल के, खोल दीन्ह जिन द्वार ।
घर केले सुन्दर हते, जो ते चाली दो च्यार ॥

॥ छप्पय ॥

पत्र पत्र तो देत केल फल नीचे गिराये ।
पावत हरि प्रसाद प्रेम से खूब मराये ।
फिर बगीचे बहुत न ऐसे हमें खिलाये ।
घरे और तो बहुत हमें उनके नही भाये ॥

॥ दोहा ॥

दाख बिदाम छुहारादिक, मेवा खाये अहोत ।
जैसो स्वाद इन केल में, ऐसो कही न होत ॥

॥ छप्पय ॥

वस्त्र हीन विहीन खबर जिनकी नही पाई ।
ढके उघाड़े मुह सुध जिनकी कछु नाँई ।

इतने विदुरजी आय चित्र से खड़े रहाई ।
भये बावरे दोनों लखे एक हु को नाँई ॥

॥ दोहा ॥

कहे विदुर मन मार के, मुख से वचन सुनाय ।
नख न दिखलाती जिन्हें, सगरो वदन दिखाय ॥

॥ छप्पय ॥

सुनी पति की बात चकित मन में चौंकि आई ।
टूटी प्रेम की डोर व्यवहार में आन फँसाई ।
छायो लाज को साज तुरत उठ घर को धाई ।
हंस कर कहे गोपाल विदुर तैं गजब कराई ॥

॥ दोहा ॥

केल लीन्ह अब विदुरजी, हरि को देत खिलाय ।
हरि पावत मुख बोलिया, वो आनन्द अब नाँय ॥

॥ छप्पय ॥

विदुर करे चतुराई नहिं अब भावे म्हांने ।
ऐसे तो खाये बहुत पड़े भावज के पाने ।
क्या थी हमको भूख भूखे कब हम हू रहाने ।
हम सब जग को देत मिले क्या अन्न नहीं म्हांने ।

॥ दोहा ॥

भूख हती हमको नहीं, प्रेम परीक्षा काज ।
केल पत्र खाने लगे, कहे मान महाराज ॥

॥ गान ॥

राग सारंग, तर्ज 'वाणी' की । ताल कैरवा ॥

साधो भाई संतन के गुण न्यारा । शुद्ध स्वरूप रूप निज ओलखे, नहीं मीठा नहीं खारा; मेरे संतो; संतन के गुण न्यारा ॥ टेर ॥

चाहे रहो वन में चाहे वस्ती में, नहीं दरसे दोय धारा । नारी पुरुष दृष्टि नहीं देखे, एको ही रूप विचारा; मेरे सन्तो, सन्तन के. ॥ १ ॥ चाहे कोई शिर पर चंदन लेपो, चाहे कोई डारो छारा । चाहे कोई वेद विधि सूंकरो विनती, चाहे काढो दस गारां; मेरे सन्तो. ॥ २ ॥ साधू जिके मरे नहीं मांगे, मांगे सो भिखियारा ।

जो आवे तो झोड उडावे, हर्ष न शोच लिगारा, मेरे सन्तो ॥ ३ ॥ माया विशिष्ट ब्रह्म निज ओलखे, भागे भरम अन्धारा । तत्त्वमसि में 'असि' पद टाले, सही स्वरूप निहारा, मेरे सन्तो ॥ ४ ॥ कनक कामिनि स्वप्ने न चावे, क्रोध न करे लिगारा । ऊपर हाथ नीचे नहीं मांडे, मांडे तो भांड गंवारा, मेरे सन्तो ॥ ५ ॥ एसे साधु मिले समदरशी तो, समझं प्राण आधारा । कहे मानसिंह लपट लोभी, स्वप्ने न मिलो करतारा, मेरे सन्तो ॥ ६ ॥

---

# पोल-पाखण्ड

॥ कुण्डलिया ॥

मानसिंह इण जगत में, चल रही पोला पोल ।
मेरे एक की को सुने, यहाँ बाजे जगी ढोल ।
बाजे जगी ढोल, कानां सूं बहरा कीना ।
सुने न सुनने देत, भया कैसा मति हीना ।
एक एक सूं मिल रया, मच रही पोला गोल ।
मानसिंह इण जगत में, चल रही पोला पोल ॥

॥ कुण्डलिया ॥

पोल पोल कब तक कहूं, कयां सूं बरण नहीं आय ।
है सो अब पडी रहण दो, अपणे पजणो नाय ।
अपणे पजणो नांय, आवे ज्यां ने फेर बुलावो ।
जितने निकसे जीव, उतो ही लाभ उठावो ।
जितनो करो कमाइयां, उतनी मजूरी पाय ।
मानसिंह इण पोल में, अपणे तो पजणो नांय ॥

॥ गान ॥

ठुमरी, राग कालिंगडा । ताल कैरवा या तिताला ॥

पोल नगरी रे भरम नगरी, मत जावो मत जावो पोल नगरी ॥ टेर ॥
स्वर्ग ने नरक कहन की वातें, जाय किणी ने दिवी खबरी । मत जावो. ॥ १ ॥
अन्ध विश्वास दास विच उलझे, जावन है आँटोरी डगरी ॥ २ ॥ क्या है मोक्ष

मोक्ष फिर किनकी; कौन जाय भेजी है पतरी ।। ३ ।। च्यारों वेद पुराण कहे यूं, तेरी तो मोक्ष तुझमें ही परी ।। ४ ।। कई कहे भूत प्रेत और पित्तर; भरम डरे जग यह बपुरी ।। ५ ।। मान कहे मैं तो छोड़ी सगरी; अब नहीं मानूं सब जाओ अगरी ।। ६ ।।

।। गान ।।

राग सारंग । ताल कैरवा ।।

साधो भाई ब्रह्म केवे सोई झूठा । मूवा कहे और फिरत जीवता, पकड़ जगत सूं खूंटा ।। टेर ।।

आलसिया नर ब्रह्म बन बैठा, उलटाई कहत अनूठा । नियत कर्म क्रिया से छूटा, यूं कहे फिरिया अपूठा ।। १ ।। कहन सुनन तो कल्पित कहिये, कहो किम ब्रह्म होय चीना । हूं तू सब ही वाचक कहिये, कहे संत परवीना ।। २ ।। क्या कोई देवे कोण कोई खावे काल कौन भख जावे । इतना कयो दाल सूं छूटा, गांठ दाम नहीं जावे ।। ३ ।। मुख वाचाल लाल नहीं पावे, सुनी सुनी बक जावे । कहे मानसिंह सुणो भाई साधो, मोय परतीत न आवे ।। ४ ।।

।। गान ।।

राग टोड़ी–जौनपुरी । ताल झूमराया दीपचन्दी ।।

अजर अमर रस पायो, अबके अजर अमर रस पायो ।। टेर ।।

वर्णाश्रम सभी में भटक्यो, और हाथ नहीं आयो । जहां पै गया तहां बान्ध के चरायो, छूटो अबके फिरायो ।। १ ।। बान्ध्यो तो बन्ध्यो जात तोड़ाय में, पर पक्ष की भींत चिणायो । मोक्ष अन्ध विश्वास को तालो, जकड़ के खूब जड़ायो ।। २ ।। पड़े रहे बगड़ के अन्दर, नहीं कहीं गयो न आयो । निजानन्द को जाण्यो नहीं मैं तो, मार घणा दिन खायो ।। ३ ।। और तो मिले अन्ध विश्वासी ; हाहा कर चिल्लायो । देवनाथ गुरु सुनी हाक यह, दया को समुद्र उल्टायो ।। ४ ।। शूरा बनके तोड़ी भींत यह, चपके से आय उठायो । मानसिंह गुण कदेयन भूलूं, भेड़ को सिंह बनायो ।। ५ ।।

।। गान ।।

रेखता । ताल कवाली ।

जबर है द्वैतवादी ये, नहीं निज पद दिखाते हैं ।। टेर ।।

मरे मगहर में हो गद्धा, मुक्ति काशी में पाती है । पोल के ढोल ये बाजे, हमें पत कैसे आती है ।। १ ।। बिगाड़ा मगहर ने क्या कुछ, मरे वहां खर क्यों होते हैं ।

भला काशी ने क्या कीया, मरे वहाँ मोक्ष पाते हैं ।। २ ।। तजी कबीर ने जाकर, देह को अपनी मगहर में । नरक उनको है फिर कैसा, हमें क्यों नही बताते हैं ।।३।। बने काशीद उस घर के, तुम्हारे पत्र आते हैं । कौनसा पत्र वो आया, हमें क्यो ना बचाते हैं ।। ४ ।। गया में पिंड देने से, पित्र पीछे न आते है । घुसे वो कौन से घर में, हमें क्यो ना दिखाते हैं ।। ५ ।। जबर है पोल आलीशाँ, पता इसका न पाते है । पूछे नही जबाब कोई जब तक, माल ये मुफ्त खाते है ।। ६ ।। अगर जगदीश मैं होता, तो करता मेरी दिल आई । हुवा जगदीश जो अधा, पोल जिसमें चलाते हैं ।। ७ ।। कहे नृप मान परे जावो, न चाहिये मुक्ति तुमरी यह । हमारी मोक्ष तो हम से, वृथा ये क्यो बहकाते हैं ।। ८ ।।

।। गान ।।

राग सोहनी । ताल तिताला ।।

भूल भूल माँही मारा, इतें दिन भूल भूल माँही मारा ।
अब नही आन परूँ ठग बन्धन, अपने ही आप विचारा ।। टेर ।।

स्वार्थ हेत साच नही बोले, सबने परदा डारा । सत गुरु देव कृपा करी हम पै, तुरत नकाब उतारा । इतें दिन भूल ।। १ ।। कोई कहत तुम जावो बन में, कोई कहे जप माला । कोई कहे कर यज्ञ हवन को, न्यारा ही न्यारा पुकारा ।। २ ।। कोई कहे कर बज लगोटा, कोई कहे नेति द्वारा । कोई कहे पच मुद्रा कर साधन पीवहु अमृत धारा ।। ३ ।। कोई रेचक पूरक और कुम्भक कहवत न्यारा ही न्यारा । विश्व विराट भज्यो मेरे कुम्भक, को लहे दु ख की धारा ।। ४ ।। विकर्म कर्म किया न कोई मैं करता हूँ ससारा । सब कछु करूँ और रहत अकर्ता, ज्यों जल से कमल रहे न्यारा ।। ५ ।। देवनाथ गुरु समरथ मेरे, जिन भव बहुत निकारा । मान गृहस्थ के बीच सन्यस्त है, द्वितीय भरम निवारा ।। ६ ।।

।। सवैया ।।

कोऊ कहे हम क्षत्री बने और कोऊ कहे हम विप्र है भाई ।
कोऊ कहे हम वैश्य वर्ण है हम सम और नही जग माँई ।।
ब्राह्मणक्षत्री वैश्य शूद्र बन करलो तुम अपनी मन भाई ।
देहाध्यास भरयो चूड़ापण त्यारो वर्ण चूडा ही कहाई ।।

।। सवैया ।।

एक कहे सन्यासी बने हम एक जो साधु को भेष सजायो ।
एक कहे हम सिंह से है और एक को देखो गाय बनायो ।

कोऊ कहे हम जती बने हैं कोउक बुद्ध के मत को उठायो।
कोउ बने हे दसा और वीसा इन न्यारो ही न्यारी जिकर चलायो।
कोउक दादू कबीर के पंथ में पक्षापक्ष सूं जगत डुबायो।
कोउक खाखी खाख लगाय के खाख ही खाख में खाख मिलायो॥

॥ सवैया ॥

केतेक नाथ बने जग में जिन कान को फाड़ के मुद्रा चढ़ायो।
है जिनको तो भूल गये सब अपनी ही खैंचाताणी लगायो।
मान कहे रे पछताऊँ अबे मैं पोल ही पोल में खूब फसायो।
देव हूँ नाथ ने हाथ पकड़ चुपके से हतो सो मोहि दिखायो॥

॥ सवैया ॥

अन्ध ही अन्ध भये सगरे इन अन्धन ने क्या रोल मचाई।
ब्राह्मण क्षत्री वैश्य और शूद्र क्या देखो कैसी इन झौड़ मचाई।
गृहस्थ संन्यस्त और वान हि प्रस्थयों कोई ब्रह्मचर्य की शोर मचाई।
है जिनको तो ये भूल गये मति आई सबे किलकोर मचाई।
केते हि सिद्ध और साध बने कई पन्थपन्थ झकोर मचाई।
जे ही ज पन्थ को सन्त कहीये तो भूल गये ढम ढोर मचाई।
मान कहे अब रह तू तो चुप रे मन तैंने क्यों शोर मचाई।
है तो पड़ो सब ऊँडे कुवे विच आपनी राह करो रे सफाई॥

॥ गान ॥
राग बसन्ती । ताल कैरवा ॥

साधो भाई यह मोये हाँसी आवे। एक सूँ एक दबादब
वैठा, एक ही एक सरावे॥ टेर॥

क्षत्री कहे विप्र गुरु मेरा, रक्षक विप्र सुनावे। कहे यूँ वैश्य दोनूं सिरताजा, दे धीरज धन खावे॥ १॥ केवे यूं शूद्र कामसेवा को, सेवा खूब बजावे। अन्तर लाग सभी के कहिये, एक को एक न सुहावे॥ २॥ जाणे विप्र मारे क्षत्रिन को, वो वैश्य पै दाव चलावे। जाणे वैश्य कि इन तीनों को, हम ही हजम कर जावें॥ ३॥ शूद्रन मन में लाग ऐसी लागी, अपने में इनको मिलावे। ऊपर मीठा खोट अन्तर में, वक्त सूं दाव चलावे॥ ४॥ क्षत्री कहे हम सब से ही ऊंचे, हम ही जगत बचावे। केवे विप्र हम मुख अग्नि के, हम ही तो काम चलावे॥ ५॥ कहे यूँ वैश्य जो हम नहीं होते, लक्ष्मी स्थिर ना रहावे। भरण पोषण करे कुण हम विन, सबसे बड़े

हम कहावे ॥ ६ ॥ कहे शूद्र सब काम हमारे, हम से बच कहाँ जावे। पाँव बिना के हाते मब पगले, यह तो झूठ ही काम चुदावे ॥ ७ ॥ देवनाथ गुरु समरथ मिलिया, मेरो तो भरम मिटावे। कहे मानसिंह है सो हैं हम, कुण बण के दुःख पावे ॥ ८ ॥

॥ कवित्त ॥

जुल्मिन को जुल्म बुरो नहारन के नाथ डारी, डार करके नाथ याको मरकट ज्यों नचायो है। होम और तीर्थ आदि पूजा और पाठ कही, फन्द यह विषन्द जाते ऊँचो हू न आयो है। ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्य, शूद्र चारो की भार ऊपर, देखो यह सिंह कैसो कब्ज जकड़ायो है। याते तो भेड औ स्वतन्त्र जो होत ऐसी, जंगल में जाल खाल अपनो मन चायो है। पशुओं में बदनर यह बध्यो जीव कब्ज कैसो, बाँध्यो याको कोई न छुड़ायो है। देवनाथ हाथ गह नोद बध खींच लियो, बाहिर जब आयो तो देख घबरायो है। चाहत यह तो फेर भी फँसावने को डार फाँसी, पर पहिले जो दुःख पाया वो आज याद आयो है। कहे यूं मान मैं नरेश हूँ स्वत सहज, हाय कर राजा कौन गुलाम पद पायो है॥

॥ सवैया ॥

जुल्म हो जुल्म किया जबरा जिन स्वारथ की यह आग लगाई।
ऊपर से फल को घृत होम के दिन दिन यह दूनी चेताई।
आल, मे आल मिलाय दिवी अब कहो यह आग बुझे किम भाई।
फल को घृत दूर हटाय दहे तो शायद यह आग बुझे तो बुझाई।
पर बहुत दिनो से रूढ़ी पड़ी सो अब यह क्यो कर दूर पराई।
न जाने स्वर्ग है दूर कितो उनको कुछ पत्ती हमें नही आई।
कहे मान इस अन्ध के कूप बीच हम तो न परे नही पड़ना चाई।
जिनको चहिये कुछ स्वर्ग की इच्छा वो ही परो हमको कुल नांई ॥

॥ दोहा ॥

यहूँ साधन जिनके नही, भले ही स्वाँग सजाय।
जैसे स्वाँग बहुरूपिया, घर घर जग ठग खाय ॥

॥ कवित्त ॥

केते हु के मन देखो नीच और ऊँच अड़यो, केते हु के मन नारी पुरुष अरुझायो है। केते हु के मन माँही मूर्ख और विद्वान् फस्यो, केते हु के जाती और विजाती उठ धायो है। मजहब हू में न्यारे मजहब देखे है अनेक मित्रो, देखो कैसी पोल इन हिंद मे चलायो है। वेद ग्रंथ कहे एक 'तत्त्वमसि' रूप तेरो, कहत न्यारो न्यारो

जगत खूब ये फँसायो है। कहे राव मान मैं कब तक उड़ाऊँ पोल, एक गाडा काढ़ूँ तो हजार गाडा पायो है। मेरी निश्चय मेरे बीच करी तो आनन्द भयो, द्वैतवादी दुःख जाको कीनो यह सफायो है॥

॥ कुंडलिया ॥

पढ़ पढ़ पोथी पोल की, थोथी रह गई बात।
मानसिंह कब तक कहूँ, कहवत मन शरमात।
कहवत मन शरमात, जाल ओ मोटो भाई।
गिनत गिनत थक जात, चले कछु ना चतुराई।
एक जाल अलगो करूँ, फेर हजारों आत।
पढ़ पढ़ पोथी पोल की, थथी रह गई बात॥

॥ कुंडलिया ॥

याते तो तुरक ही भला, ज्याँरो एक कुराण।
याँ पर तो गणना नही, एते वेद पुराण।
एते वेद पुराण, जिण में मत न्यारा न्यारा।
कोऊ एक मत नाँहि, फंसे यूँ जीव विचारा।
मन आई बकदी सबे, कर कर खेंचाताण।
याते तुरक ही भला, ज्याँरो एक कुराण॥

॥ गान ॥
राग सोहनी। ताल तिताला॥

देखी यह मैंने ऐसी उल्टी रीत। जीते तो ज्ञान सुन्यो नहीं कब हू, अन्त में गावे सब गीता के गीत; यारो; देखी ॥टेर॥ उमर सगरी काम किया माठा, बुद्धि भई विपरीत। अन्त काल कहा सुने वो बपुरो, कैसी चली यह उल्टी उमर सगरी काम किया माठा, बुद्धि भई विपरीत। अन्त काल कहा सुने वो बापुरो, कैसी चली यह उल्टी अनीत; यारो. ॥ १ ॥ कृष्ण योग को नीचो दिखावत, छाई बुद्धि पर भींत। जो पहिले याको सुनतो समझतो, लेवत जीतो ही जगत जीत; यारो. ॥ २ ॥ खान पान की सुधि नहीं जिनको, क्या करे अर्थ सहित। उनके मार मची शिर जम की, रह लाव लाव के सब ही गीत; यारो. ॥ ३ ॥ देवनाथ गुरु कही हमें नो, जैसी मैं कह दीत। कही जो कही क्या नजरे देख ली, मान कई ऐसे गई हैं बीत; यारो. ॥ ४ ॥

॥ गान ॥
राग भैरवी - रेखता । ताल कवाली ॥

जगत उल्टी हुई कैसी, काम उल्टा चलाते हैं । ।टेर ॥

कर्म चाहे कैसे ही करले, नही परवाह है कुछ इसकी । जरा सा देके गंगा जल, सहज मुक्ती बताते हैं ॥ १ ॥ मानते गंगा जल कैसा कि, यह विष्णु चरण जल है । स्वयं विष्णु ही है जल में, उसे तो सब भुलाते हैं ॥ २ ॥ उमर सगरी गई जिनकी, मद्य और मास खाने में । अन्त में दूध दही देकर, उन्हें झट शुद्ध बनाते हैं ॥ ३ ॥ उमर बीती हो किस्सो में, चाहे नौकर ही वैश्या का । मगर जब वक्त वो आता, बैठ गीता सुनाते हैं ॥ ४ ॥ लगे अब कहन को सब ही, तजो तुम मोह दुनिया मे । सुनाया कृष्ण अर्जुन को, वही तुमको सुनाते हैं ॥ ५ ॥ उन्हें कुकर्म का बदला, खड़ा सन्मुख हो जाता है । दर्द उसका नही देखें, वो अपनी बकते जाते हैं ॥ ६ ॥ सुनी नही जन्म में उसने, कि गीता चीज क्या होती है । आखिरी वक्त में देखो, यह मुक्ति को पहुचाते हैं ॥ ७ ॥ चाहे मोक्ष हो नही हो तो, इन्हें मतलब क्या था इससे । यार मतलब के हैं यह तो, बना मतलब यह आते हैं ॥ ८ ॥ चाहे वो स्वर्ग मे रहे वे, चाहे वो नरक में ही हो । पत आया कभी कोई, नही उसका दिखाते हैं ॥ ९ ॥ देव जो नाथ है मेरे, सुनाई जीवते गीता । यों ही मैं स्वर्ग में बैठा, गिहा दूजे न आते हैं ॥ १० ॥ चाहे मर जाँय भी हम तो, हमें कोई मत सुनाना तुम । मान कहे कृष्ण हैं हम खुद, हमारी गीता हम ही गाते हैं ॥ ११ ॥

॥ गान ॥
राग प्रभाती । ताल दादरा ॥

देखो भरम पोल जगत, जागे को जगावे ॥ टेर ॥

तीन लोक पति देव, कैसे सोवन पावे । जगत हाक सुने नही, तो घंटा कहा बजावे ॥ १ ॥ अपनी नीद उडत नही, हरि की नीद उडावे । पाँव बीच आग लगी, पहाड की बुझावे ॥ २ ॥ अपने बीच खेल रच्यो, खोज्यो नही जावे । मदिर मदिर को भटक, उमर सब गमावे ॥ ३ ॥ देवनाथ जाग्रत मिले, मान को जगावे । मेरो कृष्ण जागे सदा, नांहि सोवन पावे ॥ ४ ॥

॥ गान ॥
राग बसती ॥ ताल कैरवा ॥

क्या दुनिया भई गैली रे । सालगराम भूल गयो अपनो, सगली बिगाड़ी है शैली,
मेरे सतो, क्या दुनिया भई गैली रे ॥ टेर ॥

वृक्षों व्याह करे पथरा सूं, हांसी होय घणेरी रे । जैसी ही बनडो बनडी है तैसी, गुडियाँ रो खेल रचेली, मेरे सन्तो, क्या दुनिया ॥ १ ॥ उमर सगली पंच द्रव्य

